ओर युरोप में जो लोग निरामिष भोजी (वेजिटेरियन) जाते हैं वे भी अन्डा खाना नहीं त्यागते। अवश्य उनकी भारी भूल है।



## दूसरा अनुवाक।

—:o:—

प्रश्न—बालक बूढ़े आदि के शरीर में अनुशयी जीव नहीं आते या आकर चले जाते हैं, इस बारे में प्रमाण क्या है?

उत्तर—वेदांत ३।१।२६ के भाष्य में स्वामी शङ्कराचार्य महाराज का एक वाक्य यों है—

"चिर जातो हि प्राप्त यौवनो रेत. सिग्भवति ॥"

अर्थात् बालकों के शरीर में वे अनुशयी जीवात्मायें नहीं प्रवेश करते, बल्कि (चिर जात) बड़ी आयु वाल (प्राप्त यौवन) जवान पुरुष के शरीरों में प्रवेश कर के वहां से माता के गर्भाशय में जाते हैं।

---

## तीसरा अनुवाक।

—o—

प्रश्न- सांख्य-दर्शन में हम एक सूत्र (पटवत् बीज वच्चात्) पढ़ते हैं कि "बीज को भ ज डालने पर यद्यपि उसकी उत्पादन शक्ति नष्ट हो जाती है, परन्तु फिर औषधियों

प्रश्न—फिर वह क्या करता है ?

उत्तर—वह अपना आगे का मार्ग देखता है । वहां से निकलकर अन्य किसी दाने में घुसेगा ।

प्रश्न—क्या चावल के सिवाय और भी अन्य अनाजों में से वह निकल भागता है ?

उत्तर—बेशक, जिन बीजों को इसी प्रकार तोड़ फोड़ा डाला जाता है कि उनकी उत्पादन शक्ति मारी जाय जैसे पिस्ता, बादाम, अखरोट, चिरोंजी, नारियल आदि में से अनुशयी जीव चला जाता है । जिन अनाजों को कीडे खा लेते हैं या जो सड़ गल जाते हैं, उन सबकी यही दशा होती है अर्थात् उन में से वे अनुशयी निकल जाते हैं ।

प्रश्न—क्या कच्चे फलों, दानों में अनुशयी रहते हैं ?

उत्तर—नहीं, वे इन में तब प्रवेश करते हैं जब वे पके पकाये तैयार हो जाते हैं कि बोये जा सकें ।

प्रश्न—और क्या मनुष्य शरीरों में भी इन अनुशयियों की यही दशा होती है ?

उत्तर—अवश्य, यहां भी जिन का वीर्य सड़ गया, खराब हो गया या जो नपुंसक हो कर सन्तान उत्पत्ति के अयोग्य बन गये, वृद्ध या जन्म रोगी होगये इत्यादि, उनके वीर्य में आया हुआ अनुशयी चला जाता

कैसे जाते होंगे ? निदान यही मानना उचित है कि परमात्मा के नियमानुसार अनुशयी जीवात्मायें आकाशादि से आकर इन सन्तान बनने वाले ( मानवों और पशु पक्षियों के वीर्य, वृक्षों के बीजों, या अनाज के दानों, और स्वेदज-शरीरों में ) प्रवेश करते हैं ।

---

द्वारा वह प्राप्त भी हो सकती है"। अब बतलाइये कि बीज को भूँनने पर जब कि उसका अनुशयी चला गया तो फिर वह बीज (औषधि प्रयोग पर) बिना अनुशयी के कैसे उग सकता है ?

उत्तर—बीज को भून डालने पर उस शक्ति के नष्ट हो जाने के कारण उस में रहने वाला अनुशयी जीवात्मा उससे पृथक हो जाता है।

फिर, औषधि प्रयोगों से जिन बीजों की उत्पादन शक्ति ठीक हो जाता है, उन में अन्य अनुशयी जीवों का प्रवेश कर लेना सम्भव है।

प्रश्न—वह नया प्रवेश करने वाला कहाँ से आ जाता है, क्या ये अनुशयी आकाश में भरे पड़े हैं कि झट प्रवेश कर लेते हैं ?

उत्तर—हाँ आकाश भी उनके मार्ग में है ( पढ़ो छान्दोग्य ५।१०।५।७ जो ऊपर आ चुका है ) और इसमें आप को इतना आश्चर्य क्यों है । क्या यह नहीं देख रहे हो कि स्वेदज-शरीर ( जुयें, चीलर, सूड़े, कीड़े आदि) बिना माता पिता के उत्पन्न होते हैं और उनमें ये अनुशयी जा बैठते ही हैं। बतलाओ उन शरीरों में ये कहाँ से,

कि मनुष्य के जीव का निवास मात्र अँगुली में ही नहीं है, परन्तु मनुष्य की कटी हुई अँगुली जीवित नहीं रहती किन्तु वृक्षों का कटा हुआ टुकड़ा जीवित रहता है, इस से ज्ञात होता है कि उस टुकड़े में ( उस कटे हुए स्थान में ) उस वृक्ष का जीव नहीं बल्कि अन्य वृक्ष पैदा करने वाला बीज मौजूद है।

वृक्ष का बीज जिस स्थान में नहीं होता, उस स्थान का काट कर लगाने से वृक्ष नहीं पैदा होता, आलू की डाली से वृक्ष न होगा, पर गुलाब की डाली ही बीज का काम देती है। मानों आलू की जड़ में और गुलाब की डाली में ही बीज है—यही कारण है कि आलू की डाली में नहीं किन्तु जड़ में उपजने की शक्ति है।

इतना होने पर भी प्रत्येक जन्तु, प्रत्येक प्राणी, प्रत्येक वनस्पति अपने शरीर के किसी न किसी विशेष स्थान के आघात से मर जाता है। वह अपने मर्म स्थान में चोट लगने से सूख जाता है। इस से ज्ञात होता है कि उसका निज का जीव भी अलग है। कोई डाल काटने पर या जड़ टूटने पर भी नहीं मरता। जिन स्थानों के आघात से नहीं मरता वे उसके बीज स्थान हैं, जीवन स्थान नहीं। और जिनके आघात से मरता है

# चौथा अध्याय ।

## कलम लगाने पर विचार ।

## पहिला अनुवाक ।

—:०.—

प्रश्न—कई पौधों में बीज नहीं होते बल्कि उन का डाली या पत्ती की कलम लगाने से नया पौधा उगता है । बतलाइये क्या वैसे पौधों की डाली २ और पत्ती पत्ती में अनुशायी जीवात्मा भरे पड़े हैं या क्या बात है ?

उत्तर—इस बारे में श्री स्वामी दयानन्द सरस्वती महाराज की सम्मति हम दूसरे खण्ड की प्रथमाध्याय में प्रकट कर आये हैं कि पौधे में अनेक जीव रहते है ।

कलम लगाने के बारे में एक उत्तम लेख नीचे उद्धत करते हैं.—

श्रीमान् पं० रघुनन्दन शर्म्मा जी अपने पुस्तक "अक्षर-विज्ञान पृ० १९ पर लिख रहे हैं—

"वृक्ष भी उसी जगह के काटने पर जीता रहता है जहा उसका निज का जीवात्मा न हो । जैसे अँगुली या पैर कटने पर मनुष्य जीता रहता है, इससे मालूम होता है

कि मनुष्य के जीव का निवास मात्र अँगुली में ही नहीं है। परन्तु मनुष्य की कटी हुई अँगुली जीवित नहीं रहती किन्तु वृक्षों का कटा हुआ टुकड़ा जीवित रहता है, इससे ज्ञात होता है कि उस टुकड़े में ( उस कटे हुए स्थान में ) उस वृक्ष का जीव नहीं बल्कि अन्य वृक्ष पैदा करने वाला बीज मौजूद है।

वृक्ष का बीज जिस स्थान में नहीं होता, उस स्थान का काट कर लगाने से वृक्ष नहीं पैदा होता, आलू की डाली से वृक्ष न होगा, पर गुलाब की डाली ही बीज का काम देती है। मानों आलू की जड़ में और गुलाब की डाली में ही बीज है—यही कारण है कि आलू की डाली में नहीं किन्तु जड़ में उपजने की शक्ति है।

इतना होने पर भी प्रत्येक जन्तु, प्रत्येक प्राणी, प्रत्येक वनस्पति अपने शरीर के किसी न किसी विशेष स्थान के आघात से मर जाता है। वह अपने मर्म स्थान में चोट लगने से सूख जाता है। इस से ज्ञात होता है कि उसका निज का जीव भी अलग है। कोई डाल काटने पर या जड़ टूटने पर भी नहीं मरता। जिन स्थानों के आघात से नहीं मरता वे उसके बीज स्थान हैं, जीवन स्थान नहीं। और जिनके आघात से मरता है

समय मरने *का लक्षण दर्शाते हैं, तो प्रश्न यह है कि गोभी का जीव कब पृथक होता है। उसको उबालते समय, या उस से पूर्व ?

उत्तर— गोभी के अङ्गो को छिन्न भिन्न करते समय मानो उसका जीवात्मा शरीर मे पृथक हो रहा है।

जैसे किसी जीवधारी (मनुष्य, पशु, पक्षी) के अङ्ग भंग करने वक्त उसे (शरीर से जीव के पृथक होते समय) दुःख पीड़ा होती है (मछली को जब पानी से निकाल कर सूखे पर डाल देते हैं तो वह कैसी छटपटाती है) उसी प्रकार गोभी का शरीर उबाल जाने से उसका जीव निकल रहा होगा।

—०—

## चौथा अनुवाक।

—०—

प्रश्न— अगर गोभी को साबूत न उबालें बल्कि काट कर टुकड़े २ करके उबालें, तो उसका जीवात्मा क्या प्रत्येक टुकड़े में बट जाता है ?

उत्तर— नहीं, वह जड़ मे रहता है। जड़ को नष्ट करने से वह निकल कर चला जाता है।

*इसे पढ़ कर जिन्हे हिन्सा का भय हो वे घबरायें नहीं, अगले खन्ड में उस पर पूरा विचार होगा।

प्रश्न—तो फिर उन टुकड़ो की दशा जो उबालते समय मृत्युप्राय होती है। (जैसा कि म० जग० ने कहा है) वैसी क्यों होती है, वे टुकड़े तो मुर्दा शरीर के अवयव हैं तो फिर उनका छटपटाना कैसा ?

उत्तर—किसी जीवित मनुष्य, पशु, पक्षी के शरीर का कोई अङ्ग काट डालो तो वहां भी कुछ देर यही दशा रहेगी। साप को मारे जाते हुये आप ने देखा होगा। सिर कुचल डाला गया (अत वह मर चुका) तब भी यह देखा गया है कि उसका शरीर दस पाच मिनटों तक हिलता, डोलता मरोड़ खाता और जीवन के जैसे लक्षण प्रकट करता है। यही दशा अन्यों में भी है। रावण का सिर कट गया तब भी वह हाथो से बाण फेंकता रहा था। यह बात शायद कवियो की बनावट कही जाय परन्तु एक ऐतिहासिक घटना सुन लो कि महाराजा जयचन्द (कन्नौजाधिपति) युद्ध में मारा गया। सिर कट जाने पर भी हाथ से तलवार चलती रही (मरने पर भी कइयो को मार दिया होगा) इसी कारण उसको "कबन्ध" की पदवी दी गई, जो आज तक उसके वंशजों में प्रचलित है।

इत्यादि दृष्टांतो से ज्ञात होगा कि शरीर से जीव के निकल जाने पर भी पञ्च तत्व के इस पुतले में कुछ

गति बनी रहती है। इस गति का प्रत्यक्ष दृष्टान्त रेल है। जिस प्रकार अग्नि, पानी, वायु के संयोग से एक प्रकार की गति पाई जाती है, वसी ही गति यहां भी समझो। आपने यह देखा होगा कि जब रेल खूब तेजी के साथ दौड़ी जा रही हो, उस समय अगर कुछ डब्बे पृथक कर दिये जांय तो वे (बिना इन्जिन के) एक दो मील दौड़े चले जायगे, ऐसा क्यों होता है? क्योंकि, इन्जिन की शक्ति जो उसमें भर रही थी वह अपना प्रभाव दर्शाती है। इसी प्रकार समझो कि जीवात्मा की जो भारी शक्ति उस (साँप, या लैचन्द आदि) में भरी था, वह उसके पृथक होजाने पर भी कुछ देरी तक अपना प्रभाव रखती है यही बात यहां गोभी के टुकड़ो पर भी लगा लो। हमारा अभिप्राय यह दर्शाने का है कि जो दशा मनुष्य, पशु पक्षी की है, वही और बिल्कुल वही वृक्षों में भी देखी जाती है।

— o —

# पाचवां अध्याय।

## वृक्ष में इच्छा पूर्वक प्रवृति है।

—०—

## पहिला अनुवाक।

—०—

प्रश्न—वृक्षों में हर्कते इरादी (इच्छा पूर्व प्रवृत्ति) नहीं है, अत वे जड हैं। उन में केवल हर्कते इन्तिज़ामी हैं; अर्थात् उनके उत्पन्न होने, बढने, और फल फूल के उपज कर सूख जाने का जेसा नियम बाधा गया है, उसी के अनुसार उनकी अवस्थाये बदल २ कर रह जाती हैं। अत वे जीवधारी नही हैं?

उत्तर—अगर नियम बद्ध होना, अचेतनता की निशानी हो, तो हम कहते हैं कि पशु पक्षी भी तो वैसे ही नियम बद्ध हैं—उनकी भी तो इच्छा पूर्वक प्रवृत्ति नहीं है, तो क्या वे भी जड़ हैं? देखो जिस प्रकार वृक्षों का समय पर फूलना फलना आदि नियत कर्म हैं, वैसे ही पशुओं में भी देखा जाता है फिर उन की स्वाभाविक बुद्धि Instinct लाखों साल बीतने पर भी वैसी की वेसी ही है—अगर गाय घास खाने मे और सिंह मांस खाने मे प्रवृत कर दिया गया तो लाखों

वर्ष में भी कुछ परिवर्तन न हो सका। फिर देखो गर्भाधान की जो ऋतु इन पशुओं मे नियत है, उसी अनुसार वे करते हैं। जन्म, मृत्यु, बच्चों से प्रेम इत्यादि उन में नियत ही हैं, जिनके विपरीत वे कदापि नहीं कर सकते, अत इस अश में, वृक्षों की पशुओं से समानता है।

फिर वृक्षों में इच्छा पूर्वक प्रवृति का होना ,प्रथम खण्ड में हम भलीप्रकार दर्शा आये हैं — मक्खियों को पकड़ने के लिए पौधे की सब पत्तियों का एक होजाना, लाजवन्ती का सिकुड़ जाना और सब से बढ़ कर मैडेगास्करो द्वीप वाले "लड़की खाने वाले वृक्ष" का वृत्तान्त पाठकों को स्मरण होगा। अत. यह आक्षेप निर्मूल है।

---

## दूसरा अनुवाक।

—०:—

प्रश्न—वृक्ष चलते फिरते नहीं हैं, इस लिए हम उन्हें जड मानते हैं ?

उत्तर—कई पशु भी ऐसे हैं, जो नहीं चलते फिरते पर उनके जीवधारी होने में कोई शङ्का नही की जाती, ऐस कई जन्तुओं का वर्णन हम प्रथम खण्ड में कर आये

, परन्तु यहां भी प्रसङ्ग वश थोड़ा सा वर्णन किये ते हैं।

उर्दू मासिक पत्र "इन्द्र" नामी पूर्वकाल में लाहौर से प्रकाशित होता था, म० धर्मपाल जी बी०ए० ( भूत पूर्व ोलवी अब्दुल गफूर ) इसके सम्पादक थे। इसके अङ्क ास मई १८०७ में "क्या वृक्षों में जीव है?" लेख छपा ै जिसमें हम पढते हैं कि —

"अगर वृक्षों को इस कारण जड कहा जाता है कि वे स्थावर हैं याने चलते फिरते नहीं हैं, तो ज्ञात रहे कि कई जन्तु भी ससार में ऐसे पाये जाते हैं, जो नहीं चलते फिरते जैसे मूगा, स्पञ्ज, हाइड्रा Hydra, जेली फिश Jelly fish, ऐसे जन्तु जो Calentrata कहलाते हैं। Sea one man, sea urchin, star fish, sea cucumber अर्थात् दरियाई करेला आदि, ये ऐसे जन्तु हैं कि विद्वान् लोग हैरान हैं-न इन्हे पशु कह सकते हैं, न वनस्पति। एक ऐसे जन्तु का नाम समुद्री बोतल Sea squirt है, और इसका वृतान्त यों है कि यह जन्तु बिलकुल नहीं हिलता, डोलता क्योंकि इसकी जड़ पत्थरों घोंघों आदि में जमी हुई होती है, इसके शरीर में दो छेद रहते हैं, एक से वह खाता और दूसरे से मल त्याग करता है। वह सास लेता है जिस निमित्त उसके शरीर में एक थैला होता है। उस के गले से होकर पानी उसके मेंदे (पेट) में आता है। मेदे में

# छठवां अनुवाक ।

—०—

## इन्द्रियां ।

प्रश्न—अगर वृक्ष जीवधारी होते तो उनमें हमारे सदृश इन्द्रियां होतीं, पर नहीं हैं, इस कारण हम उनको जड़ मानते हैं ?

उत्तर—हम प्रथम खण्ड में वृक्षों का देखना, सुनना, सूंघना आदि दर्शा आये हैं। फिर दूसरे खण्ड में महाभारत वाले अध्याय मे सब इन्द्रियों का उत्तम प्रकार वर्णन हो चुका है । इसलिए यहा उन बाता को दुहराना उचित नही है । हा इतना और भी सुन लो कि साप के शरीर में पाव नहीं हैं, वह इस इन्द्रिय बिना ही " जीवित है और अपने सारे भोग भागता है" । घोंघा, सीपा, शंख इत्यादि में शायद केवल एक दो इन्द्रिया मात्र होंगी। परन्तु ये सब जीवित रहते हुए अपन सब आवश्यक कार्य पूरा कर लेते हैं । और डाक्टरों के कथनानुसार एक जन्तु पेट में होता है, जिसको टेप वार्म ( Tape Worm ) ( कद्दू-दाना ) कहते हैं । इस में भी कोई इन्द्रिया नहीं होतीं या एकाधी मात्र होंगी । इसी प्रकार मैलेरिया के कीड़े ( Parasite ) का वृत्तान्त भी सुनाते हैं। तो जब

इन जन्तुओं में भी सब इन्द्रिया नहीं हैं पर वे जीवधारी हैं, तो फिर वृक्ष को भी क्यों न ऐसा ही माना जाय?

प्रश्न—वृक्ष में मन या बुद्धि तो कदापि नहीं हो सकता, क्योंकि उसमें विचार करना और चिन्ता करना आदि नहीं पाया जाता?

उत्तर—प्रथम खण्ड में हम वृक्ष में ज्ञान का होना दर्शा आये हैं और दूसरे खण्ड में महाभारत, साङ्ख्य तथा मन के प्रमाणों से भी यह बात प्रकट कर आये हैं। इसलिए यह आक्षेप भी वृथा ही है, निदान वृक्ष के जीवधारी होने में शङ्का नहीं हो सकती।

## सातवा अनुवाक।

### जागृति आदि।

प्रश्न—वृक्ष को हम चेतन नहीं मानते क्योंकि उसमें जागृति, स्वप्न आदि दशायें नहीं देखी जातीं?

उत्तर—हम प्रथम खण्ड में वृक्षों का सोना, जागना प्रकट कर आये हैं, और दूसरे खण्ड में स्वामी दयानन्द के शब्दों में वृक्षों का सुषुप्ति दशा में होना दर्शा आये हैं। इसलिए अब यहा कुछ कहना पिसे को पीसना

होगा, अब इतना ही कहते हैं कि युक्ति प्रमाण से वृक्षों में जागृति आदि का होना सिद्ध है ।

प्रश्न—क्या वृक्ष स्वप्न देखते हैं ?

उत्तर—हम मनुष्यों को यह भी तो ज्ञात नहीं है कि पशु, पक्षी, स्वप्न देखते हैं या नही ।। अत यों मानना चाहिए कि अगर पशु पक्षी स्वप्न देखते होंगे तो वृक्ष भी देखते होंगे ।



# छठवां अध्याय।

— ० —

## वृक्ष भोक्ता है।

## पहिला अनुवाक।

— ०—

प्रश्न—वृक्ष हमारा भोग्य है, अर्थात् हम लोग उसके फल, फूल, डाली, पत्ती और जड़ तक को खा लेते (भोगते) हैं। वशेषिक में कहा गया है कि भाग्य वस्तु जड़ हुआ करता है, इसलिए वृक्ष हमारा भोग्य होने से जड़ है?

उत्तर— अगर यही निर्णय है तो अनेक पशु, पक्षी और मनुष्य तक को जड मानना पड़ेगा। कैसे? वृक्ष हमारे खाद्य होने से जड हैं तो बकरा आदि को मांसाहारी मनुष्य तथा सिंहादि पशु खा लेते हैं, अत वे भी जड़ हुये। फिर मनुष्य तक को मार कर सिंह खा लेता है, अत वह भी आप के निर्णयानुसार जड़ ही होगा। वाह जी वाह! अच्छा निर्णय किया कि वृक्ष को जड़ बनाने के धुन में पशु, पक्षी, मनुष्य तक को जड़ बना डाला, धन्य धन्य!!

रही वैशेषिक की बात, सो उस का आशय तो यह

है कि "जड़ वस्तु भोग्य होते हैं," अर्थात् चेतन जीवात्मा किसी का भोग्य नहीं हो सकता। बकरे आदि पशुओं को खाने वाले भी उनके जड़ शरीरों को खा सकते हैं, उनके चेतन जीवात्माओं को तो कदापि नहीं खा सकते, इसी प्रकार वृक्षों के शरीरों को हम लोग खा सकते हैं, उनके जीवात्माओं को नहीं खा सकते। इस प्रकार वैशेषिक से हमारे पक्ष में कोई विरोध नहीं है।

---

## दूसरा अनुवाक।

— o —

हम अपने इसी बात की पुष्टि सांख्य के एक सूत्र से करते हैं, और स्वयं स्वामी दर्शनानन्द जीका भाष्य उपस्थित किये देते हैं.—

"चिदवसानो भोग"

(सांख्य १।१०४)

*अर्थ—"चैतन्यता का जो अवसान अर्थात् अभाव है उसे भोग कहते हैं, यहा पर महर्षि भोक्ता और भोग को

---

* स्वामी दर्शनानन्द जी के उर्दू सांख्य के हिन्दी अनुवाद पृष्ठ ४३ से

पृथक २ करते हैं, क्योंकि जड़ पदार्थ भोग होते और चैतन्य भोक्ता होता है। तथा भोग सदा परिणामी होता है और भोक्ता एक रस और चैतन्य होता है।"

यहां भोग पदार्थ को परिणामी कहा गया है अत जानना चाहिये कि जैसे वृक्ष शरीर परिणामी है वैसे ही पशु, पक्षी और मनुष्य शरीर भी परिणामी है, इसलिए ये सब "भोग" में ही हैं और इन सब के जीवात्मायें भोक्ता और चैतन्य हैं।

सिंह आदि मांसाहारी जन्तुओं के भोग्य मृगादि तथा मनुष्य-शरीर हैं। और मनुष्यों के भोग्य वृक्ष-शरीर और मृगादि के घास पात आदि हैं।

इस प्रकार सिद्ध हुआ कि वृक्ष भी भोक्ता हैं, अतः इस अंश में भी हम से उन की समानता है।



# सातवां अध्याय।

## वृक्ष उद्भिज्ज है।

—०—

प्रश्न– चार प्रकार की सृष्टि में जो उद्भिज्ज प्रकार की चौथी सृष्टि है उसी से आप लोग वृक्षों का अभिप्राय ले रहे हैं, परन्तु इस शब्द का आशय वह नहीं है बल्कि इस से मेंढक बीरबहूटी आदि का अभिप्राय है, देखो प्रमाण-

इन्द्र गोप मण्डूकयादय. उद्भिज्जा.॥ (सुश्रुत०)

अर्थात् इन्द्रगोप (बीर बहूटी) और मेंढक आदि उद्भिज्ज कहलाते हैं, क्योंकि वे जमीन फोड़ कर उपजते हैं।

उत्तर— उद्भिज्ज शब्द का शब्दार्थ "भूमि फोड़ कर उपजने वाला" है। इस कारण जहां यह शब्द पृथ्वी से अखुवा फोड़ कर उगने वाले पौधों पर लागू होता है, वहां मेंढक, केंचुवे, बीरबहूटी आदि जन्तुओं पर भी इस लिए लागू हो जाता है कि वे भी भूमि फोड़ कर उत्पन्न होते हैं। अत· इस शब्द से एक का तातपर्य लेना और दूसरे का न लेना सरासर अनुचित और अन्याय है। रही प्रमाण की बात— सो हम आपके इस वैद्यक ग्रन्थ की अपेक्षा बहुत उच्च कक्षा वाले शास्त्रों— वेदान्त,

साक्ष्य छान्दोग्य से दे आये हैं, फिर स्वामी शङ्कराचार्य और विज्ञानभिक्षु जैसे सुविख्यात भाष्य-कारों की साक्षी भी उपस्थित कर आये हैं कि उद्भिज्ज से पौधों का अभिप्राय है न कि मेंढकादिकों का।

इतने पर भी जो लोग न माने और हठधर्मी ही करते चले जाय उनका कोई इलाज नहीं है।



# आठवां अध्याय।

—०—

## व्याकरण इनकारी नहीं है।

## पहिला अनुवाक।

—०—

**प्रश्न**—देखो व्याकरण के मुख्य ग्रन्थ अष्टाध्यायी में भी वृक्षों में जीव होने से इनकार पाया जाता है, वह प्रमाण यों है —

"नागोऽप्राणिषु अन्यतरस्याम् ॥

( अष्टाध्यायी, ६।३।७७ )

पदच्छेद—नग, इत्यत्र, नञ, प्रकृत्या, वामवति अप्राणिषु।

अर्थ—"प्राणि भिन्न हो तो '**नग**' "का नञ" "विकल्प करके प्रकृति से रहे। नगो वृक्षः। नगा. पर्वताः ॥

( यह अर्थ वेदप्रकाश प्रेस इटावा की छपी अष्टाध्यायी में हैं ) सो यहां '**नग**' का अ° '**वृक्ष**' कहा गया है, और उसे "अप्राणि"=प्राणरहित कहा है। अत. वृक्ष जड़ पदार्थ है?

उत्तर—अष्टाध्यायी के मूल सूत्र ( ६।३।७७ ) में तो "वृक्ष" शब्द कहा ही नहीं गया। वहा तो यह बतलाया है कि "अप्राणि वाचक शब्दों में यह प्रयोग हो"—रहा यह कि "नागा" का अर्थ "वृक्षा" होता है, सो जानना चाहिये कि धात्वर्थ ( =यौगिक ) तो "नगा" का वृक्षा नहीं है, किन्तु इसी सूत्र के भाष्य ( काशिका ) में

" न गच्छन्तीति नगाः "

लिखा है, याने "जो न चल सकता हो उसे नगा" कहते हैं इसीलिए "पर्वतों" को "नगा" कहा गया है। और यत वृक्ष भी एक जगह खड़े रहते हैं, चलते फिरते नहीं हैं, इसलिए उनको भी "नगा" के अर्थ में कोई कोई ले लेते हैं, इसी जहा काशिका वाले ने नगा. से "पर्वत तथा वृक्ष" दोनों का आशय लिया है वहा सिद्धान्तकौमुदी वाले ने—

" नगाः अगाः पर्वताः "

ही मात्र लिया है। अत यह स्पष्ट जाना गया कि नगा का शब्दार्थ वृक्षा नहीं है, किन्तु "पर्वता" है। हा भावार्थ में वृक्ष को भी मान सकते हैं।

इसलिए यह आक्षेप भी निर्मूल ही है, क्योंकि "नगा" से "वृक्षा" अर्थ करनेवालों की भूल के हम जिम्मेवार नहीं हो सकते।



इसलिए व्याकरण के भी इनकारी न होने से यही निर्णय रहा कि वृक्षों में जीव मौजूद है।

## तीसरा अनुवाक।

—०—

व्याकरण से हमारे विपक्षियों को तो कोई आक्षेप मिला नहीं, परन्तु हम एक बात अपनी पुष्टि में अलबत्ता पा रहे हैं जिसे इस अध्याय के उपसंहार रूप प्रस्तुत करते हैं—

व्याकरण ने वृक्ष के नाम "पादप" की व्युत्पत्ति यों बतलाई है कि—

**पादेन पिबति य स पादप।**

अर्थात् "वृक्षों को पादप इसलिए कहा जाता है कि वे पाव से पानी पीते हैं।"

अब विचार का स्थान है कि "पाव" का होना, और पानी का पीना ऐसी बातें हैं जो जीवधारी में ही होनी सम्भव हैं। इसलिए व्याकरण इनकारी तो नहीं, बल्कि वृक्षों के जीवधारी होने का इकरारी बन रहा है। कहिये विपक्षी महाशय! अब आप क्या करेंगे? जिस व्याकरण का सहारा लिया था, वह तो आप का पोषक न होकर हमारा पोषक बन गया।



# नवां अध्याय ।

## वैशेषिक भी इनकारी नहीं है।

## पहिला अनुवाक ।

प्रश्न—प० भीमसेन शर्मा ने अपने ब्राह्मण-सर्वस्व भाग १ अ० ३ पृ० १०२ पर लिखा है कि वृक्षों का जीवधारी होना (साइन्स) Science से सिद्ध है, परन्तु यह नहीं बतलाया कि उनका अभिप्राय अङ्गरेजी साइन्स से है या संस्कृत विज्ञान से। अगरेजी साइन्स से अभिप्राय है, तो वे स्वयं अङ्गरेजी पढ़े नहीं हैं, और संस्कृत साइन्स "वैशेषिक" तो वृक्षों में जीव नहीं मानते ? (यह लेख स्वा० दर्शनानन्द जी का है।)

उत्तर—अङ्गरेजी साइन्स की बातें हम ने प्रथम खण्ड मे प्रकट कर दी हैं और संस्कृत पुस्तकों के प्रमाणों की भरमार भी दूसरे खण्ड में कर चुके हैं। फिर वैशेषिक में क्या है, यह भी यहीं दर्शा आये हैं।

प्रश्न—वैशेषिक दर्शन के कर्ता कणाद जी भी वृक्षों में जीव नहीं मानते, देखो वैशेषिक दर्शन का सूत्र —

तत् पुन पृथिव्यादि कार्य्य द्रव्य त्रिविध शरीरेन्द्रिय विषय सञ्ज्ञकम् ।

( वैशेषिक ४।२।१ )

उत्तर—वैशेषिक दर्शन के कर्ता श्री कणाद जी ने वृक्षों में जीव का निषेध कदापि नहीं किया, जो इसी बात से साबित है कि न तो इस सूत्र में और न अन्य सूत्रों में ऐसा वर्णन आया है।-वरन् इस के विरुद्ध वृक्ष में जीव होना तो यहां पाया जाता है। रही इस सूत्र की बात, सो हम ने इस का भाष्य स्वामी स्वा० दर्श० का पढ़ा तो ऐक शब्द भी ऐसा न पाया जो वृक्ष को जीव रहित प्रकट करता ।

## दूसरा अनुवाक ।

प्रश्न—इस सूत्र पर श्री प्रशस्त-पाद जी का जो भाष्य है उस में ऐसा आया है —

" विषयस्तु द्व्यणुकादि प्रक्रमेणारब्धस्त्रिविधो मृत् पाषाण स्थावर लक्षण, तत्र भूप्रदेशा प्राकारेष्टिकादयो मृत्प्रकारा पाषाणा उपलमणि वज्रादय. । स्थावरास्तृणगुल्मौषधि तरु लता वितान,वनस्पतय इति ।"

अर्थ—विषय द्व्यणुक आदि से आरम्भ करके तीन प्रकार के हैं—एक मट्टी, दूसरे पाषाण और तीसरे स्थावर

के लक्षणवाले। पहिला भूमि में होने वाला मट्टी के ईंट आदि हैं। दूसरा पाषाण के प्रकार जवाहरात, मणि वज्र आदि हैं, तीसरा स्थावर— तृण, गुल्म, लता आदि हैं।

यहां वृक्ष के प्रकरणों को मट्टी के कार्य और विषय (भोग्य) पदार्थ कहा गया है इसलिए वे जड हैं।

उत्तर— मट्टा कारण के कार्य रूप होने से अगर वृक्ष जड हैं, तो फिर यत "वृक्ष" के फल, फूल, डाली, पत्ते रूपी जड कारण से हमारा शरीर बनता है इसलिये "जड़ कारण का कार्य" होने से मनुष्य को भी जड क्यों नहीं मानत? रही "भोग्य" होने की बात कि वृक्ष हमारे भी भोग्य हैं, इसलिए वे जड़ होंगे, तो सिंह का भोग्य मनुष्य होने से यह भी फिर जड़ ही होगा।

प्रश्न— तो फिर प्रशास्त्त पाद जी ने भोग्य पदार्थों में वृक्षादि ही को क्यों गिनाया? और मनुष्यादि को भी भोग्य में क्यों नहीं गिनाया?

उत्तर— उनके समीप सिंहादि के भोग्य का प्रश्न उपस्थित न था। (मनुष्य, मृगा, गाय आदि सिंह के भोग्य हैं) वे केवल यह बतला रहे थे कि मनुष्य का भोग्य क्या २ है? अत उन्होने सिंह का भोग्य बतलाना आवश्यक न समझा, इसलिए वृक्ष कारण के कार्य रूप मानुषी शरीर पर कुछ विचार नहीं किया।

निदान यह आक्षेप भी निर्मूल सिद्ध हो रहा है।

—०—

# दसवां अध्याय ।

## शङ्कराचार्य विरोधी नहीं थे ।

## पहिला अनुवाक ।

प्रश्न— शङ्कर भाष्य में लिखा है कि बौद्धों के मत में स्थावर (वृक्षादि) चेतन हैं, और कणाद के मत में स्थावर जड़ हैं। इससे यह बात स्पष्ट है कि शङ्कराचार्य आस्तिक कणाद के मत को स्वानुकूल होने से स्वीकारते और बौद्ध मत का खण्डन करते हैं (अर्थात् वे वृक्षों को जीवरहित जड़ पदार्थ मानते हैं।)

उत्तर—स्वामी शङ्कराचार्य जी महाराज ने कदापि ऐसा नहीं माना। उनके नाम से मनमानी गढन्त करके सर्व साधारण को भ्रम मे डाल देना, क्या स्वामी दर्शनानन्द जैसे विद्वानों का काम होना चाहिए ? आश्चर्य !

यहा जिस मन्त्र के भाष्य पर इशारा है वह छान्दोग्य उपनिषद का ६। ११।२ है, जिसे हम उसी प्रकरण में लिख चुके हैं। 'विपक्षी का कथन है कि स्वामी शङ्कराचार्य जी ने अपने इस मन्त्र के भाष्य में ऊपरी सम्मति दी है,

अत हम उस वाक्य को ज्यों का त्यों नीचे उद्धृत किये देते हैं.—

"बौद्ध काणाद मतमचेतनाः स्थावरा इत्येतदसारमिति दर्शितं भवति" ॥२॥

अर्थ— और बौद्ध तथा काणाद (कणाद ऋषि के मत वाले) लोग यह माने बैठे हैं कि स्थावर अचेतन हैं (अर्थात् वृक्ष जड़ हैं) परन्तु यह (उनका मनतव्य) **असार** है, ऐसा ही यहां भली प्रकार दिखला दिया गया है।

---

## दूसरा अनुवाक।

—.०—

श्री स्वामी शङ्कराचार्य जी हमारे पक्ष के विरोधी नहीं थे। विरोध कैसा! वे तो बड़े जोरदार शब्दों में पुष्टि कर गये हैं। इसी मन्त्र के भाष्य में आपने जो कुछ कथन किया है उसका साराश हम नीचे दिये देते हैं—

(१) वृक्षों में जीव व्याप्त है। (२) वृक्ष पानी पीते हैं। (३) वे भूमि के रसों को खाते हैं। (४) उनमें खाद्य पदार्थों से रस बनता है, जिससे उनका शरीर वृद्धि प्राप्त करता है। (५) वे हर्ष प्राप्त करते हैं (जो मन

# दसवां अध्याय ।

## शङ्कराचार्य विरोधी नहीं थे ।

## पहिला अनुवाक ।



प्रश्न— शङ्कर भाष्य में लिखा है कि बौद्धों के मत में स्थावर (वृक्षादि) चेतन हैं, और कणाद के मत में स्थावर जड हैं। इससे यह बात स्पष्ट है कि शङ्कराचार्य आस्तिक कणाद के मत को स्वानुकूल होने से स्वीकारते और बौद्ध मत का खण्डन करते हैं (अर्थात् वे वृक्षों को जीवरहित जड़ पदार्थ मानते हैं।)

उत्तर—स्वामी शङ्कराचार्य जी महाराज ने कदापि ऐसा नहीं माना। उनके नाम से मनमानी गढन्त करके सर्व साधारण को भ्रम में डाल देना, क्या स्वामी दर्शनानन्द जैसे विद्वानों का काम होना चाहिए? आश्चर्य!

यहा जिस मन्त्र के भाष्य पर इशारा है वह छान्दोग्य उपनिषद् का ६।११।२ है, जिसे हम उसी प्रकरण में लिख चुके हैं। 'विपक्षी का कथन है कि स्वामी शङ्कराचार्य जी ने अपने इस मन्त्र के भाष्य में ऊपरी सम्मति दी है,

# ग्यारहवां अध्याय ।

—०—

## वृक्षों मे जीव और प्राण दोनों हैं ।

## पहिला अनुवाक ।

जब हमारी अकाट्य युक्तियों से वृक्ष का जीवधारी होना सिद्ध हो गया तो विपक्षी महाशय ने एक नया बहाना ढूंढ निकाला अर्थात् अब आप कहने लगे कि हां हां वृक्ष में जीवन के सब लक्षण पाये जाते हैं, अतः हम भी यही मानते हैं कि उनमें जीवन (जिन्दगी) लाइफ life या प्राण) तो मौजूद हैं परन्तु जीवात्मा नहीं है।

अब देखना यह है कि स्वामी दर्शनानन्द जी की यह बात कहां तक सत्य हो सकती है। शास्त्रों का स्वाध्याय करने से हमें पता लगा कि आपकी यह बात सर्वथा शास्त्र-विरुद्ध है। इस बारे में, कुछ प्रमाण नीचे प्रस्तुत किये जाते हैं, जो यह दर्शायेंगे कि प्राण अकेला बिना जीव के नहीं रह सकता।

श्री पाणिनि महाराज ने अपनी अष्टाध्यायी में एक सूत्र-

या अन्तःकरण का धर्म है)। (६) वे रोगी भी होते हैं। (७) उनमे वाणी, मन, प्राण मौजूद हैं (८) वृक्ष के लिए "**शरीर**" शब्द पढा गया है इत्यादि।

निदान यह आक्षेप भी निर्मूल सिद्ध हुआ अतः वृक्ष जीवधारी ही हैं।



" अदृष्ट द्वारा चेदसम्बद्धस्य तदसम्भवाज्जलादिवदंकुरे ॥ "
(सांख्य ६।६१)

अर्थ (प० प्रभूदयाल का)

यदि अदृष्ट (प्रारब्ध) से प्राण को शरीर का अधिष्ठाता कहें तो भी ठीक नहीं हो सकता, क्योंकि प्राण का जब अदृष्ट के साथ कोई सम्बन्ध ही नहीं है तब उसे अधिष्ठाता कैसे कह सकते हैं? जैसे अंकुर उत्पन्न होने में यद्यपि जल भी हेतु है, परन्तु बिना बीज के जल से अंकुर उत्पन्न नहीं हो सकता। इसी भांति यद्यपि शरीर की अनेक क्रियायें प्राण से होती हैं, परन्तु वह प्राण बिना आत्मा की कोई क्रिया नहीं कर सकता ॥ ६१ ॥

इस सूत्र से यह स्पष्ट हो रहा है कि प्राण स्वय अशक्य है, बिना जीवात्मा की सहायता के कुछ भी नहीं कर सकता है। ऐसी दशा में जो हमारे स्वामी दर्शनानन्द जी यह मान रहे हैं कि वृक्षों में केवल प्राण हैं और वे ही उन्हें हरा भरा बनाये रहते हैं इत्यादि यह आप की बात इस प्रमाण से कट जाती है। यहां यह बतला दिया गया है कि जीवात्मा के बिना प्राण बेचारा अकेला कुछ कर धर नहीं सकता। इसलिए मानना पड़ेगा कि अगर वृक्षों में प्राण हैं तो उन में जीवात्मा भी अवश्य है।

— o —

जाव प्राणने ।

लिखा है । अर्थात् "जीव" धातु का अर्थ "प्राण" (सांस लेना) है । इस प्रमाण से जीव प्राण का साथ रहना सिद्ध है । परन्तु हम इससे अधिक उच्च कोटि के प्रमाणों को आगे सुनायेंगे ।

## दूसरा अनुवाक ।

—०—

देखिये वेदान्त इस बारे में क्या कहता है—

प्राण गतेश्च ।

(ब्रह्म सूत्र ३।१।३)

अर्थ (प० आर्यमुनि का)—

"प्राणों की गति पाये जाने से भी यह पाया जाता है कि जीवों के साथ पांच भूतों का सूक्ष्म शरीर जाता है ।"

यहां प्राण का जीव के साथ जाना कहा गया है ।

—०—

## तीसरा अनुवाक ।

अच्छा देखिये सांख्य क्या कहता है ?

गुण प्रकाशित रहते हैं, और जब शरीर छोड़ कर चला जाता है तब ये गुण शरीर में नहीं रहते। जिसके होने से जो हो, और न होने से न हो, वे गुण उसी के होते हैं, जैसे दीप और सूर्य्यादि के न होने से प्रकाशादि का न होना, और होने से होना है"।

यह सत्यार्थप्रकाश का वाक्य बहुत स्पष्ट है, और पाठकों को विचारना चाहिये कि यहाँ प्राण और जीवका कैसा घनिष्ट सम्बन्ध माना गया है। श्री स्वामी जी ने तो दृष्टान्त भी बहुत उत्तम देदिया है, कि जैसे सूर्य्य के साथ प्रकाश बना रहता है उसके अस्त होने पर प्रकाश का भी अस्त हो जाता है। उसी प्रकार ये प्राण आदि जीव रूपी सूर्य के (प्रकाश सदृश) गुण हैं। अत वृक्षों में अगर प्राण मौजूद हैं (जैसा कि मान लिया गया है) तो जीव का होना भी मानना पड़ेगा, क्योंकि जैसे प्रकाश बिना सूर्य के नहीं रहता वैसे "प्राण" बिना जीव के नहीं रह सकता।"

## पाचवा अनुवाक।



इसी सूत्र के भाष्य में स्वामी दर्शनानन्द जी का एक वाक्य यों है —

# चौथा अनुवाक ।

—०—

अब वैशेषिक की भी सुनिये—वही वैशेषिक जिस पर हमारे विपक्षियों का बड़ा जोर था कि वह सरासर वृक्षों के जीवधारी होने से इनकारी हैं —

"प्राणापान निमेषोन्मेष मनोगतीन्द्रियान्तर विकाराः सुख दुःखेच्छा द्वेषौ प्रयत्नाश्चात्मनो लिङ्गानि ॥"

( वैशेषिक ३।२।४ )

इसका अर्थ सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ २०२ पर निम्नप्रकार है —

"( प्राण ) प्राण को बाहर से भीतर को लेना (अपान) प्राणवायु को बाहर निकालना ( निमेष ) आँख को मीचना (उन्मेष ) आँख को खोलना ( मन ) निश्चय, स्मरण और अहङ्कार करना ( गति ) चलना ( इन्द्रिय ) सब इन्द्रियों को चलाना ( अन्तर विकार ) भिन्न २ क्षुधा, तृषा, हर्ष, शोकादि युक्त होना ( सुख, दुःख इच्छा, द्वेष, प्रयत्न ) ये सब जीवात्मा के *गुण** हैं । इन्हीं से आत्मा की प्रतीति करनी, क्योंकि वह स्थूल नहीं है, जब तक आत्मा देह में होता है तभी तक ये

*ध्यान दीजिये कि प्राण को जीवात्मा का गुण कहा गया है । गुण अपने गुणी से पृथक हो नहीं सकता, तो फिर वृक्ष में गुण ( प्राण ) रहे और गुणी ( जीव ) न रहे यह कैसे हो सकता है (मङ्ग०)

# बारहवां अध्याय।

## * वृक्ष सुखी दुखी होता है।

## पहिला अनुवाक।

—०—

प्रश्न—हम यह मानते हैं कि वृक्ष यद्यपि जीवधारी है परन्तु वह दुखी सुखी नहीं हुआ करता क्योंकि उसमें पाचों ज्ञानइन्द्रियों का अभाव है?

उत्तर— हम ऊपरी दोनों खण्डों में युक्तिया और प्रमाणों से यह दर्शा आये हैं कि वृक्षों में पाचों ज्ञान-इन्द्रिया विद्यमान हैं और वे सुख दुख का अनुभव करते हैं।

प्रश्न— अच्छा "हमारा प्रमाण सुनो—

श्री स्वामी दयानन्द सरस्वती महाराज सत्यार्थप्रकाश १२ वें समुल्लास (पृ० ४७८) में कहते हैं कि—

---

* यह श्री प० अयोध्या प्रसाद जी बी० ए० उपदेशक कलकत्ता आर्यसमाज का पक्ष है। आपकी बातों के आधार पर यह अध्याय रची जाती है।

लिखे देते हैं जो लोग चाहें मूल में देख लें—

१ प्रश्नोपनिषद्—३।३।

( इस में कहा है कि जैसे पुरुष की छाया सदा उसके साथ रहती है उसी प्रकार जीव के साथ प्राण रहता है ) ।

२—प्रश्नो०—३।१०।

( प्राण जीवात्मा के साथ २ जाता है )

३—बृहदारण्यक उपनिषद् ४।४।२ ।

( जीव के साथ ही प्राण जाता है )

इन प्रमाणों से जब कि यह बात सिद्ध हो रही है कि प्राण और जीव साथ साथ रहा करते हैं तो हमारे विपक्षी का यह कथन कि वृक्ष में प्राण तो हैं पर जीव नहीं हैं अवश्य ही शास्त्रों के विरुद्ध होने से त्याज्य है ।



प्राप्त कभी नहीं हो सकता, जैसे मूर्च्छित प्राणी सुख दुःख को प्राप्त नहीं हो सकता, वैसे वे वायुकायादि के जीव भी अत्यन्त मूर्च्छित होने से सुख दु.ख, को प्राप्त नहीं हो सकते०" ।

यह उद्धरण स्पष्ट सिद्ध कर रहा है कि श्री स्वामी जी महाराज वृक्षों में जीवों को सुषुप्ति या मूर्च्छित दशा में मानते हैं, और अपने पक्ष की पुष्टि युक्ति तथा सांख्य के प्रमाण से कर रहे हैं।

## दूसरा अनुवाक।

—,०—

उत्तर—हां श्री स्वामी जी का अवश्य यही निर्णय है कि वृक्ष में जीव तो है, परन्तु वह सुखी दुःखी नहीं होता, लेकिन इस सांख्य सूत्र में वृक्षों का कोई वर्णन नहीं है—न वहा वृक्ष के सुखी दुःखी होने की बात कही गई है और न उसमें पांचों ज्ञान इन्द्रियों का निषेध किया गया है। सूत्र में तो एक सर्व साधारण नियम General rule बतलाया गया है कि "पांचों ज्ञान इन्द्रियों के योग से (जीवात्मा) सुख दु ख का अनुभव किया करता है"।

अतः यों समझो कि जिस प्रकार मनुष्य का जीवात्मा अपनी इन्द्रियों के योग से सुख दुःख का अनुभव

" देखो ! पीड़ा उन्हीं जीवों को पहुंचती है जिन की वृत्ति सब अवयवों के साथ विद्यमान हो। इस में प्रमाण :—

**पञ्चावयव योगात् सुख संवित्ति.॥**

(सांख्य अ० ५, सू० २७)

जब पांचो इन्द्रियो का पांच विषयो के साथ सम्बन्ध होता है तभी सुख व दुख की प्राप्ति जीव को होती है, जैसे बधिर को गाली प्रदान, अन्धे को रूप वा आगे से सर्प व्याघ्रादि भयदायक जीवो का चला जाना, शून्य बहिरी वाले को स्पर्श, पिनस रोग वाले को गन्ध और शून्य-जिह्वा वाले को रस प्राप्त नहीं हो सकता इसी प्रकार उन जीवो की भी व्यवस्था है। देखो जब मनुष्य का जीव सुषुप्ति दशा में रहता है तब उसको सुख वा दुख की प्राप्ति कुछ भी नहीं होती, क्योकि वह शरीर के भीतर तो है परन्तु उसका बाहर के अवयवो के साथ उस समय सम्बन्ध न रहने से सुख दुख की प्राप्ति नहीं कर सकता और जैसे वैद्य वा आज कल के डाक्टर लोग नशे की वस्तु खिला वा सुंघा के रोगी पुरुष के शरीर के अवयवों को काटते वा चीरते हैं उस को उस समय कुछ भी दुख विदित नहीं होता, जैसे वायुकाय अथवा अन्य **स्थावर** शरीर वाले जीवों को सुख वा दुख

प्राप्त कभी नहीं हो सकता, जैसे मूर्च्छित प्राणी सुख दुःख को प्राप्त नहीं हो सकता, वैसे वे वायुकायादि के जीव भी अत्यन्त मूर्च्छित होने से सुख दुःख, को प्राप्त नही हो सकते०" ।

यह उद्धरण स्पष्ट सिद्ध कर रहा है कि श्री स्वामी जी महाराज वृक्षों में जीवों को सुषुप्ति या मूर्च्छित दशा में मानते हैं, और अपने पक्ष की पुष्टि युक्ति तथा सांख्य के प्रमाण से कर रहे हैं ।

## दूसरा अनुवाक ।

—,०—

उत्तर—हां श्री स्वामी जी का अवश्य यही निर्णय है कि वृक्ष में जीव तो है, परन्तु वह सुखी दुःखी नहीं होता, लेकिन इस सांख्य सूत्र में वृक्षों का कोई वर्णन नहीं है—न वहा वृक्ष के सुखी दुःखी होने की बात कही गई है और न उसमे पाचों ज्ञान इन्द्रियों का निषेध किया गया है । सूत्र में तो एक सर्व साधारण नियम General rule बतलाया गया है कि "पाचों ज्ञान इन्द्रियों के योग से (जीवात्मा) सुख दुःख का अनुभव किया करता है" ।

अतः यों समझो कि जिस प्रकार मनुष्य का जीवात्मा अपनी इन्द्रियों के योग से सुख दुःख का अनुभव

"ओम् शान्ति कुटी शिमला, ता० १८—६—२३
स्वामी मङ्गलानन्द पुरी जी । नमस्ते

बराार में निवेदन है कि मनुस्मृति के अध्याय १ श्लोक ४६ में जो वृक्षों में सुख दु ख का होना लिखा है इस से विरुद्ध मैंने सुख दु.ख समन्वितः के स्थान में सुख दु.ख विवर्जिताः ऐसा पाठ किसी स्मृति म पढा है, परन्तु इस समय मुझे उस स्मृति की याद नहीं । मनु में तो "सुख दु ख समन्विता" ही पाठ है ।

भवदीय
विश्वेश्वरानन्द ।"

इस पत्र को प्रस्तुत करके हम पाठकों का ध्यान इस बात पर आकर्षित करते हैं कि उक्त महात्मा श्री स्वामी विश्वेश्वरानन्द जी महाराज ने मनु १।४६ को ( जिस म वृक्ष को सुख दु ख से समन्वित=युक्त कहा गया है ) क्षेपक या वेद विरुद्ध 'नहीं' प्रकट किया, अत हमारा यही मन्तव्य है कि जहा सर जगदीश चन्द्रादि नवीन विद्वानों का यह निर्णय है कि वृक्ष सुख दु ख का अनुभव प्राप्त करते हैं वहा मनु भगवान आदि प्राचीन ऋषियों का भी यही निर्णय था । अत यही सिद्धान्त ठीक है कि वृक्ष सुखी दु खी रहते हैं ।

# तेरहवां अध्याय ।

## पत्थरादि में जीव होने पर विचार

## पहिला अनुवाक ।

हमारे विपक्षी कहा करते हैं कि अगर वृक्षों को जीवधारी मानोगे तो पत्थर आदिको को भी जीवधारी मानना पड़ेगा, क्योकि जिस प्रकार वृक्षों में बढना आदि पाया जाता है, उसी प्रकार पत्थर आदि भी बढ़ा करते हैं ।

उत्तर—यद्यपि पत्थरादि का बढना अन्य प्रकार का है, परन्तु यदि पत्थरो आदि को जीवधारी मान ही लिया जाय, तो बतलाओ इससे हमारे पक्ष की क्या हानि होगी ? पत्थर में जीव सिद्ध होने से कुछ हमारे वृक्षो के जीव भाग तो नहीं जांयगे ?

प्रश्न—अच्छा प्रथम हमें आप यह बात बतला दें कि वस्तुत पत्थर, सोना, चांदी आदि भी जीवधारी हैं या नहीं ?

उत्तर—शास्त्रीय प्रमाणों के आधार पर तो हम यही कह सकते हैं कि उन्हें जड ही माना गया है । मनुस्मृति मे जहां वृक्षों की उत्पत्ति जीवधारियो के चार प्रकारों में

# तीसरा अनुवाक।

—:o:—

प्रश्न—तो फिर क्या यही मान लिया जाय कि सब जड़ ही जड़ है, सँसार चेतन नाम की वस्तु नहीं है, क्यों कि हमारे शरीर तक को आप जड़ बतला रहे हैं।

उत्तर— शरीर तो मनुष्य पशु, पत्ती तथा वृक्षों के भी पाँच तत्वों से बने हुये होने से जड़ ही हैं। परन्तु उनमें जीवात्मा आ कर बैठा हुआ है, इसलिये वे चेतन कहलाते हैं। अवश्य ही जीव के शरीर से निकल जाने पर जब इस को मुर्दा कहा जाता है, तो वह जड़ ही तो होता है, अब अभिप्राय यह हुआ कि एक जिन्दा मनुष्य जड़ चेतन दोनों का समुदाय रूप है, परन्तु मुर्दा केवल जड़ ही है।

प्रश्न—तो क्या पत्थर,दि में भी ऐसा मान लिया जाय कि पहाड़ एक शरीर है—वह बढता है, अपने अनुकूल परमाणुओं को अपने अन्दर जज़्ब करता है और वृक्षों की तरह जीवित पदार्थ है, और जब हम उसमें से पत्थर काट लाते हैं तो मानों उस शरीर के अवयवों को उससे पृथक कर लेते हैं तब ये पत्थर मुर्दा और जड़ पदार्थ बन जाते हैं?

उत्तर — ऐसा मान भी लिया जाय तो हमारे पक्ष की कोई हानि नहीं है, परन्तु उस पक्ष के पोषकों के पास न तो वृक्षों में जीव होने सदृश प्रबल युक्तियां हैं और न वैदिकधर्म की पुस्तकों के प्रमाण हैं।

---

## चौथा अनुवाक।

—o—

प्रश्न — अच्छा आप चुम्बक पत्थर को जड़ मानते हैं या चैतन्य ?

उत्तर — हम तो उसे अवश्य जड़ कहेंगे।

प्रश्न — तो सुनिये कि चुम्बक पत्थर में यह स्वभाव है कि वह लोहे को खींच लेता है। अत: उस में वृक्ष सदृश प्रयत्न पाया जाता है — देखो सोमनाथ जी के मन्दिर का वृत्तान्त लिखा है कि तीन गज की वह मूर्त्ति (शिवलिङ्ग) इसी चुम्बक के प्रताप से बीच आकाश में खड़ी थी, न वह नीचे भूमि से छुई थी और न ऊपर छत से — यह अद्भुत आश्चर्यजनक गुण जिस चुम्बक में पाया जाता है उसे भी वृक्षों की तरह चेतन क्यों न माना जाय ? सो या तो दोनों चेतन हों या जड़। यतः आपने चुम्बक

# तीसरा अनुवाद

—.०·—

प्रश्न—तो फिर क्या यही मान जड़ ही जड़ है, सँसार चेतन नाम क कि हमारे शरीर तक को आप जड़ बत

उत्तर — शरीर तो मनुष्य पशु, भी पाँच तत्वों से बने हुये होने से ज उनमें जीवात्मा आ कर बैठा हुआ है, कहलाते हैं। अवश्य ही जीव के शरीर पर जब इस को मुर्दा कहा जाता है, क्यों होता है, अब अभिप्राय यह हुआ कि एक जड़ चेतन दोनों का समुदाय रूप है पर जड़ ही है।

प्रश्न—तो क्या पत्थरादि में भी ऐसा कि पहाड़ एक शरीर है—वह बढता है, अप माणुओं को अपने अन्दर जज़ब करता है उ तरह जीवित पदार्थ है, और जब हम उसमें र लाते हैं तो मानों उस शरीर के अवयवों को कर लेते हैं तब ये पत्थर मुर्दा और जड़ जाते हैं ?

से वह फूल उठा, परन्तु इससे उस का मिलान वृक्षों के साथ करना कितनी भारी भूल होगी। चने उबाले हुये थोड़े ही समय में सड़ जाते हैं, ठीक जिस प्रकार मुरदा शरीर ( जीव रहित ) सड़ जाता है, परन्तु वृक्ष बढ़ता हुआ अवश्य हम जीवित मनुष्यों सदृश हरा भरा बना रहता है—सड़ नहीं जाता। चने के उबलने का दृष्टान्त निर्जीव पदार्थ में ही घटता है, अत यह आक्षेप भी निर्मूल है।

---

## छठवा अनुवाक।

— ०—

प्रश्न—हमारी समझ में यह सिद्धान्त ठीक जचता है कि जड़ चेतन का झगड़ा ही वृथा है, बस सब को चेतन या सब को जड़ ही मान लिया जाय।

उत्तर — ऐसा मानने का प्रमाण नहीं है।

प्रश्न — प्रमाण तो वेदान्त का बड़ा अच्छा मौजूद है कि —

" सर्वं खल्विदं ब्रह्म "

अर्थात् यह सारा जगत ब्रह्म ही है — बस अब न

को जड़ माना है, इसलिये वृक्ष को भी जड़ ही मान लीजिये ?

उत्तर — चुम्बक लोहे को अपनी ओर आकर्षण करता है, इसलिये यही कह सकते हैं कि उस में अन्यों से अधिक आकर्षण-शक्ति विद्यमान है। आप को ज्ञात हो कि सर आइज़क् न्यूटन महोदय ने यह सिद्धान्त प्रकट कर दिया है कि संसार की समस्त वस्तुओं में आकर्षण है — वे अपने से निर्बलों को अपनी ओर खींचती हैं। यह दशा जड़ चेतन सब में है, इसलिये चुम्बक की इस आकर्षण की तुलना वृक्ष के प्रयत्न ( नीचे से ऊपर पानी खींचने ) पर नहीं लागू हो सकता। अतः चुम्बक के जड़ होने से वृक्ष नहीं माने जा सकते।

---

## पाचवां अनुवाक।

—o—

प्रश्न — अच्छा, देखो चने जब उबाले जाते हैं तो बढ़ जाते हैं, अतः जड़ पदार्थ का बढ़ सकना सिद्ध हो रहा है। इसी प्रकार वृक्ष जड़ होने पर भी बढ़ने वाला पाया जाता है ?

उत्तर — चने को उबालने पर पानी उसमें भर जाने

आदि के परमाणुओं का उन पर संग्रह होते रहना प्राकृतिक घटनायें हैं। वृक्ष जैसे पानी को खींच कर अपने अन्दर फूल, फल, डाली, पत्ती उपजाता, अपना मल विकार त्यागता, वायु (कार्बन आदि) को ग्रहण करता है— इत्यादि बातें उस की मनुष्यों, पशु, पक्षियों के साथ तो तुलना खाती हैं, लेकिन पर्वतादि से बिलकुल नहीं।

---

## आठवां अनुवाक।

प्रश्न — धातुयें भी जीवित मानी जाती हैं — देखो "पारा" जीवित होता है, फिर उसे वैद्य लोग मारते हैं तब मुरदा याने भस्म बनता है। जिसे मारा हुआ पारा कहा जाता है। इसी प्रकार अन्य सारे धातुओं (सोना आदि) की दशा है। देखो उन से (जब वे जीवित रहते हैं तो) ठनकार की सुरीली आवाज़ निकलती है, पर मर जाने (किसी सिक्का भूषण या बरतन के टूट जाने) पर बेढंगा शब्द निकलता है, अतः वे जीवधारी हैं?

उत्तर — इस लक्षण से भी जीवधारी होना कदापि

# सातवां अनुवाक ।

प्रश्न — आप जिन युक्तियों से वृक्षों को चेतन सिद्ध करते हैं, उन्हीं युक्तियों से हम पत्थरादि को चेतन सिद्ध कर देंगे । नहीं तो पत्थरादि सदृश वृक्षों को जड़ मान लो * ?

उत्तर — नहीं, ऐसा त्रिकाल में भी नहीं हो सकता । वृक्ष का भोक्ता होना आदि हम सिद्ध कर आये हैं परन्तु पत्थरादि में वे बातें नहीं पाई जातीं ।

प्रश्न — देखो पहाड़ भी वृक्षों के सदृश बढ़ते हैं । अगर वृक्ष में पानी का ऊपर चढ़ जाना उस के अन्दर जीव को सिद्ध करता है, तो हमारे पहाड़ों का भी हवा पानी मिट्टी के परमाणुओं का अपने अन्दर खींचते रहना उन में जीव की विद्यमानता को क्यों न प्रकट करेगा ?

उत्तर — विज्ञान-वेत्ताओं ने यह दर्शाया है कि पहाड़ का बढ़ना उस पर रहा या तह पर तह के पड़ते जाने तथा भूकम्पादि कारणों पर निर्भर है, और पृथिवी जल

* यह वाक्य आर्यसमाज के एक उपदेशक पण्डित शेरसिंह जी शर्मा मुजफ्फरनगर निवासी का है

हुआ करते हैं । और आपने देख लिया कि कैसी प्रबल युक्तियों से उनका खण्डन किया गया है । अगर इतने पर भी वे लोग अपनी हठधर्मी न छोड़ें तो क्या इलाज है !!!

इस प्रकार हमने जहां आदि के दो खण्डों में युक्तियों प्रमाणों से वृक्षों में जीव का होना सिद्ध कर दिया, वहां इस खण्ड में आक्षेपों के उत्तर भी भली प्रकार दे दिये हैं और हमारी समझ में अब स्वामी दर्शनानन्द जी तथा उनके अनुयायियों की कोई भी युक्ति शेष नहीं रह गई जिस पर विचार न कर लिया गया हो इसलिए अब इस खण्ड को समाप्त किया जाता है । इससे आगे चौथे अन्तिम खण्ड में "हिंसा के प्रश्न" पर प्रकाश डाला जायगा ।

---

# पहिला अध्याय।

## बिना हिंसा काम चल सकता है।

---

## पहिला अनुवाक।

—०—

ऊपर के तीन खण्डों में भली प्रकार युक्तियों, प्रमाणों, तथा प्राचीन और अर्वाचीन विद्वानों की सम्मतियों द्वारा यह सिद्ध कर दिया गया है कि वृक्षों की योनि भी हम लोगों सदृश जीवधारी है। अब इस चौथे खण्ड में हम इस प्रश्न पर विचार करेंगे कि क्या वृक्षों में जीवों की विद्यमानता सिद्ध हो जाने पर फल, फूल, अन्न आदि को खाने वाले निरामिष आहारी या फलाहारी लोगों पर भी वैसा ही हिंसा का पाप लगता है जैसा कि पशुओं को मार कर उन का मांस खाने वालों पर, या नहीं? यहां पूर्व पक्ष यों है.—

प्रश्न—हम लोग बकरी गाय आदि पशुओं को मार कर खा डालते हैं और तुम लोग भी आम जामुन आदि पेड़ों के फल, फूल, डाली, पत्ते तोड़ते हो, या गेहूं चना आदि को खाते हो, इस लिये अगर हमारे ऊपर हिंसा का पाप लगता हो गा तो निस्सन्देह तुम पर भी लगे गा। क्योंकि

लेंगे, परन्तु जिस अनाज की मनुष्य को सब से अधिक जरूरत है उन गेहूं चना, जो, चावल, मूँग उड़द, अरहर मसूर, मटर आदि की प्राप्ति तो बिना पौधों को नष्ट किये न हो सकेगी ?

उत्तर—उनके भी हिन्सा करने का कुछ काम नहीं हैं, गेहू आदि के पौधों की आयु ही ४ से ८ मास तक की होती है। उन के फल जब पक जाते हैं तब वे सूखकर मर जाते हैं, अत. हम उन मुरदा पौधों को खेतों में से उखाड़ लाते हैं या उन के दानों मात्र को तोड़ लेते हैं। बतलाइये इसमें हिन्सा काह हुई ? क्या मांसाहारी भी ऐसा ही करेंगे ? कि स्वयँ अपनी मौत से मरे हुये पशुओं को लाकर उनका मांस खा लिया करें—अगर वे ऐसा ही करें तब अलबत्ता वे भी हिन्सा से बच सकते हैं।

प्रश्न—गेहूं चना आदि बीज हैं और बीजों में भी जीव रहते हैं, अत उन को खाने से क्या हिन्सा न होगी ?

उत्तर—ऊपर तीसरे खण्ड के १, २, ३ ४, अध्यायों में हम भली प्रकार प्रकट कर आये हैं कि बीज में अनुशयी जीव रहता है जो दुखी नहीं हुआ करता, अत. हमें हिन्सा न होगी (पूरा पूरा वहीं फिर पढ़ देखो)

जैसे वे पशु पक्षी जीव-धारी हैं, वैसे ही वृक्ष भी तो जीव-धारी सिद्ध हो रहे हैं।

उत्तर—मांसाहार और फलाहार में जो बड़ा भारी भेद है उस पर अगर आप विचार कर लेते तो इस भ्रम में न पड़ते। सुनो कि जहा मास की प्राप्ति बिना पशु-वध के नहीं होती, वहा फलो की प्राप्ति बिना वृक्ष को जड़ से उखाड़े हुए हो जाती है।

इतना ही क्यों! हम तो अपने प्यारे, मनोहर, आनन्द दायक फल वृक्षो को बड़े आदर सत्कार के साथ वाटिकाओं मे लगाते हैं और खूब पानी सींच कर तथा खाद डालकर उन्हे सदा हृष्ट पुष्ट बनाये रखने का प्रबन्ध करते हैं। हम जितनी ही ज्यादा उनकी सेवा करते हैं वे उतने अधिक आयु तक जिन्दा रहते हुए हमें चिरकाल तक फलों फूलों द्वारा सन्तुष्ट करते रहते हैं। भला बतलाओ! मांसाहार से इसकी क्या तुलना हो सकती है, जिनका काम बिना पशु का सिर धड़ से पृथक किये हुए चल ही नहीं सकता।

---

## दूसरा अनुवाक।

—:o.—

प्रश्न—फलों (आम, जामुन, केला, आमरूद, सेब, नाशपाती, अनार आदि) को तो आप बड़े पेड़ों से प्राप्त कर

# दूसरा अनुवाक।

—,०'—

उत्तर — नहीं, घबराव मत, हिंसा के पाप के भागी न बनोगे।

हमने प्रथमाध्याय में जो कुछ कहा था वह केवल यह दर्शाने के लिये कि हम मनुष्य लोग अगर चाहें तो वृक्ष का एक पत्ता तक तोड़े विना भी अपना निर्वाह फल फूल, कन्द, मूल, अन्नादि खाकर चला सकते हैं। परन्तु वस्तुत सिद्धान्त पक्ष हमारा यही है कि यद्यपि वृक्षों में जीव है परन्तु मनुष्य उन को जड़ तक से उखाड़ने पर भी पापी नहीं हो सकता।

प्रश्न — कैसे नहीं होगा ?

उत्तर — इस प्रश्न का उत्तर हम कई प्रकार से अगले अध्यायों में देंगे। यहा प्रथम श्रीस्वामी दयानन्द सरस्वती महाराज का निर्णय सुनाते हैं। उस पर चाहे अन्य लोग कान न दें परन्तु आर्य सामाजिक सज्जनों को अवश्य ध्यान देकर सुन लेना चाहिये —

स्वामी जीकी एक सम्मति तो हम तीसरे खण्ड के १२वें अध्याय में उद्धृत कर आये हैं ( वहीं देखिये ) दूसरी यों है —

घाम में सुखाने से रंग खिल जाता और मूल्य द्विगुण* मिलता है और दवाइयों में जड़ी बूटियां बड़े काम आती हैं, अत इन को हम क्यों न उखाड़ें इत्यादि, इत्यादि इत्यादि कहां तक गनावें — हमारा सारा काम हरे भरे पेड़ों को जड़ से उखाड़ने या उनके फल फूलादि को तोड़ने, पत्ती डाली काटने बग़ैर नहीं चल सकता। हा हा लकड़ी की बात तो भूल ही गये, सुनो ईंधन के लिये भी हमें हर पेड़ काटने की भारी जरूरत है। ठूँठ पेड़ों से अब मानुषी संसार का काम नहीं चल सकता, क्योंकि लकड़ी की खपत बहुत ज्यादा बढ़ गई है; उतने ठूँठ संसार में नहीं हैं। बतलाइये फिर क्या हमें हिंसक बनना पड़ेगा, तब तो हम से मांसाहारी ही अच्छे रहे ?



---

* यह हाल हमने जञ्जिबार टापू में देखा था जहां से लौंग जर्मनी देश में रङ्ग बनाये जाने के लिये जाता है।
(मङ्गलानन्द)।

# तीसरा अध्याय।

## वृक्षों पर हमारा स्वत्व है।

## पहिला अनुवाक।

प्रश्न — स्वामी दयानन्द के उक्त निर्णय को हम नहीं मानते। हमारी यह मति है कि वृक्ष में जागृतादि सब दशायें मौजूद हैं और वह सुखी दुखी होता है। (म० जगदीश० आदि के प्रत्यक्ष प्रमाणानुसार)। इसलिए फल फूल बल्कि पत्ता तोड़ने तक में भी उसे पीड़ा होती ही है, फिर हिन्सा क्यों नहीं ?

उत्तर — नहीं, नहीं, वृक्षों की हत्या का हमें पाप न लगेगा। सुन लो कि जड़ तक से उखाड़ने पर भी हम मनुष्यों पर कोई पाप नहीं लग सकता।

क्योंकि फल आदि खाना "हमारा स्वाभाविक भोजन (कुदरती गिज़ा Natural food) है। अवश्य ही हमारे लिये जो पदार्थ पर ब्रह्म परमात्मा — सर्व रक्षक पालक, जगज्जननी — ने "आहार" नियत कर दिया है, उसके भक्षण करने से, हमें पाप कदापि नहीं लग सकता।

*पीडा दिये बिना किसी जीव का किंचित भी निर्वाह नहीं हो सकता।"**

हम इस उद्धरण पर कोई टीका टिप्पणी किये बिना स्वामी जी के अनन्य भक्तों के विचार पर छोड़ते हैं।

इस अध्याय में पाठकों ने यह देख लिया कि वृक्ष की हिंसा करने में मनुष्य पापी नहीं बनता, क्योंकि उसकी हिंसा (दयानन्द-कथनानुसार) होती ही नहीं।



*टेढे अक्षर हमारे हैं (सम्पा०)।

चूहे पर है, सिंह का हिरन, गाय, बकरी आदि पर है, साप का मेंढक पर है, गरुड़ और मोर का सांप पर है, अजगर का अनेक वन्य पशुओं पर है या जैसे गाय घोड़े आदि का घास पर है, इसी प्रकार संसार की रचना करने वाले प्रभु परमात्मा ने हम मनुष्यों का स्वत्व वृक्षों पर रख दिया है। और हम लोगों को यही आज्ञा दे दी है कि "तुम मनुष्य लोगों का आहार वृक्षादि है, इन्हें खाओ, पिओ, चैन करो—"

---

## तीसरा अनुवाक।

—:o:—

प्रश्न—हम ऐसा नहीं मानते कि परमेश्वर ने जिस प्रकार सिंह का आहार मृगादि को नियत किया है, उस प्रकार मनुष्य के लिये वृक्ष दे दिया है?

उत्तर—अगर ऐसा नहीं मानते तो यह बतलाइये कि फिर मनुष्य को परमेश्वरीय आज्ञा कौन सी चीजें खाने की है? परमेश्वर ने हमारे शरीर में पेट, जिह्वा, दांत आदि बना कर यह तो निर्णय कर ही दिया है कि कुछ न कुछ हमें खाना पड़ेगा। मांस हमारा खाद्य द्रव्य नहीं है, यह बात हम आगे प्रकट करेंगे। फिर अगर

# दूसरा अनुवाक।

—०—

प्रश्न — हम भी तो यही कहते हैं कि वृक्षों को निस्सन्देह खाइये, पर उन्हें जड वस्तु मान लीजिये, चेतन न मानिये और बस फिर कुछ भी पाप की शङ्का न रहेगी।

उत्तर — इस प्रकार केवल कल्पना मात्र से तो काम नहीं चल सकता। अगर वृक्षों में जीव विद्यमान हैं, तो तुम्हारे इनकारी बन जाने से भी क्या होगा?

प्रश्न — तो फिर यही मानो कि हम पर हिन्सा का पाप लगेगा?

उत्तर — नहीं लगेगा।

प्रश्न — क्यों नहीं लगेगा?

उत्तर — इसलिये कि हम वृक्षों के अवयवों (फलादिकों) को खाने में परमेश्वर की ही आज्ञा का पालन कर रहे हैं।

प्रश्न — क्या आज्ञा?

उत्तर — यही कि हम लोग उन के फलों फूलों आदि से अपना पेट भरें। क्योंकि परमेश्वर ने इन पर हमारा स्वत्व रख दिया है — ठीक जिस प्रकार बिल्ली का स्वत्व

प्रश्न — स्वत्व का क्या अभिप्राय है ?

उत्तर — सुनिये :— स्वत्व 'हक़' ( Rights ) का अभिप्राय यह है कि जिसको उचित रीति ( जायज़ तौर ) पर जो वस्तु दी गई हो, उसका उस पर स्वत्व होगा। दृष्टान्त से यों समझो —

अगर कोई सज्जन खुशी से किसी को १०००) रुपये की गठरी मिहनताना, इनाम या दान कर के दे देवें और एक दूसरा मनुष्य उस के घर से १०००) चोरी करके प्राप्त कर ले, तो यद्यपि दोनो धन से होने वाले सुखों को बराबर प्राप्त कर लेंगे, परन्तु जहा एक को चोर माना जायगा ( और पकड़ा जाय तो दण्ड पायेगा ), वहा दूसरा साहूकार बना रहेगा। अत जिसको उस सेठ ने १०००) स्वय दे दिया उस का इस धन पर स्वत्व स्थापित हो गया।

इसी भाति आहार पर यही दृष्टान्त लगा लो। आहार भी दो प्रकार का होगा — एक वह जो ईश्वरीय आज्ञा के अनुकूल हो दूसरा विरुद्ध।

यह सारा सँसार परमात्मा का है। वह इस का मालिक है। अपनी मिलकियत की जो वस्तु जिसको दे देवें उस का उस पर स्वत्व रहेगा। परमेश्वर ने जहा एक ओर सिंह, भेड़िया आदि पशुओं को आज्ञा दे दी कि वे परमात्मा की सृष्टि के पशुओ को मार मार

वृक्षों के फल फल, कन्द मूलादि भी हम से छीन लिये जाय तो, बतलाओ कि तुमहरे मत में मनुष्य का आहार क्या होगा ?

प्रश्न — यह हम कुछ नहीं जानते । हमें तो सीधी सादी एक बात याद है कि वृक्षों को जड़ और निर्जीव मान कर उन्हें खाते रहना ठीक है ।

उत्तर — यह केवल बे समझी या हठधर्मी की बात है ।

पाठकगण ! आप विचार करें कि जिस दशा में हमारे विपक्षी यह नहीं बतला सकते कि अगर मनुष्य वृक्षों का आहार त्याग देवें तो अन्य क्या वस्तुयें खा कर अपना निर्वाह करें ? तो उस दशा में उस का हम पर केवल आक्षेप ही मात्र करते चले जाना क्या युक्ति युक्त माना जा सकता है ? कदापि नहीं ।



## चौथा अनुवाक ।

निदान यही सिद्धान्त है कि वृक्षों की हत्या से हम पर हिन्सा नहीं लगती, क्योंकि सिंह को हिरणादि पर जैसा स्वत्व प्राप्त है, उसी प्रकार हमें वृक्षों पर है ।

अपना भोज्य माने और शेष हानिकारी बन जाय।

## दूसरा अनुवाक।

प्रश्न — मनुष्य का नियत आहार क्या है ?

उत्तर — नियत आहार मनुष्य का वही हो सकता है जो ईश्वरीय सृष्टि नियम ( क़ानून कुदरत ( Law of Nature ) के अनुकूल हो। मनुष्य का वह "नियत आहार" माना जायगा जिस पर इसका स्वाभाविक आकर्षण हो। जिस प्रकार बिल्ली चूहे को खाने के लिये ललचाती है, गरुड़ साँप पर झपटता है, सिंह मृगादि पर, चील्ह तथा बगुला मछली पर लोभित होते है, उसी प्रकार क्या मनुष्यों का मन बकरे आदि पर झुकता है ? कदापि नहीं। हां हमारा मन फल फूल आदि पर, अलबत्ता मोहित है। इसलिये मनुष्य का नियत आहार फलादि ही है।

का वध पाप मानते हैं। मुसलमान उसे भी चट कर जाते हैं लेकिन सुअर को मारना गुनाह मानते हैं। लेकिन ईसाई हजरत दोनो को हड़प कर जाते हैं, अलबत्ता साप बीछू, चूहा, बिल्ली आदि को छोड़ देते हैं, परन्तु ब्रह्मा देश वाले इन्हें भी हजम कर डालते हैं। इन मासा-हारियो के आपस ही में बड़ा झगड़ा हो रहा है कि अमुक को खाओ और अमुक को न खाओ। अगर ईश्व-रीय आज्ञा होती तो वह मनुष्य-मात्र के लिए एक समान होती कि सारी जातिया अमुक अमुक पशु को मार खांय। तब सब मनुष्यो के मन की स्वाभाविक इच्छा वैसी ही बन जाता। देखो बिल्ली का आहार परमेश्वर ने चूहा नियत कर दिया है, तो उस का स्वभाव ही ऐसा बन गया है कि वह अपने इस नियत आहार की ओर आकर्षित होती है। या सिंह आदि के लिए सब (घासा हारी) पशु आहार नियत कर दिये गये हैं इस कारण वह उस पर स्वभावत झपटता है।

इसी प्रकार मनुष्य के लिए अगर गाय सुअर आदि नियत आहार होते तो ससार भर के मनुष्यों का इस बारे में ऐक्य-मत होता, क्योंकि उस दशा में इन सब के मन का आकर्षण ही उधर को होता किन्तु यह कभी न होता कि कुछ मनुष्य गाय सुअर आदि को

यह जवाब मिला कि मनुष्य के शरीर की बनावट, स्वभाव, चाल चलन, रग ढँग, तर्ज तरीका सबका सब बनस्पत्याहारी पशुओं ( गाय आदि ) से मिलता जुलता है और मांसाहारियों से सर्वथा पृथक है। अत निर्णय यही रहा कि मनुष्य का स्वाभाविक भोजन मास न होकर फल, फूल, कन्द, मूलादि ही हैं। इसलिए जहा मासाहार इन के लिए पाप है वहा फलाहार पुण्य दायक है।

प्रश्न — मास खाने वाले पशुओं और घास वालों में क्या व कैसा भेद है ? हम तो इन्हें एक समान समझते हैं, क्यों कि सिंह भी मुँह से खाता और नाक से सूघता है और गाय आदि भी ऐसा ही करती हैं फिर समानता क्यों नहीं ?

उत्तर — सुनो, कैसा भेद है ? यह दर्शाने के लिये हम यहा एक चक्र उपस्थित करते हैं :—



यह स्वाभाविक भोजन माना जा सकता। परन्तु ऐसा नहीं है, अतः हमारा स्वाभाविक भोजन मांस नहीं हो सकता बल्कि फल फूलादि ही हो सकता है।

## चौथा अनुवाक।

इस के सिवाय निम्न बातें भी ध्यान देने योग्य हैं:—

यूरोप के बड़े बड़े डाक्टरों ने यह जाच किया है कि जरायुज सृष्टि में यत दो प्रकार के जीव पाये जाते हैं—एक मांसाहारी, दूसरे वनस्पति आहारी। इसलिए देखना चाहिये कि मनुष्य का मिलान किन से है। अर्थात् एक तरफ सिंह से लेकर बिल्ली तक मांसाहारी ही पशु हैं, दूसरी तरफ हाथी, ऊँट घोड़ा, गाय, बकरी आदि वृक्षों के फल, फूल, डाली, पत्ती, या घास, पात आदि खाने वाले पशु हैं। अब जाच करना यह है कि मनुष्य की गणना प्रथम श्रेणी में रक्खी जा सकती है या दूसरी में।

उन डाक्टरों ने भी उसी उपरोक्त "सृष्टि के नियम" वाले ग्रन्थ में इस प्रश्न का उत्तर ढूँढा और वहा से

| स० | मासाहारी | घास आहारी | मनुष्य |
| --- | --- | --- | --- |
| ७ | चलने फिरने मे जल्द ही हाफने लगते हैं। | दौडने से भी शीघ्र नहीं हाफते। | घासाहारी से ही सब बातों में समानता है। |
| ८ | दिमाग छोटा है, सूक्ष्म विचार की शक्ति में कमी है। | दिमाग बड़ा है। बुद्धि तीक्ष्ण है। | |
| ९ | जोड़ा खाते समय उल्टे हो जाते हैं या अन्य प्रकार भी विषय में अधिक प्रवृत्ति होती है। | सर्वथा भिन्न प्रणाली है। | |

| स० | मांसाहारी पशु ( सिंह आदि ) | घास आहारी पशु ( गाय घोड़ा आदि ) | मनुष्य |
|---|---|---|---|
| १ | पसीना नहीं आता। | १ पसीना आता है। | घास आहारी से ही सब बातों मे समानता है। |
| २ | थूँक नहीं ”। | २ थूँक ”' ”। | |
| ३ | पानी लपलपा कर पीता है। | ३ पानी को पान कर लेता है। | |
| ४ | अँधियाले में आखों से देखता है। | ४ अँधयाले में नहीं देखता | |
| ५ | रात में जागते ( शिकार को तलाश करते ) और खाते हैं और दिन में सोते हैं। | रात में सोते और दिन में ही खाते पीते हैं। रात में नही जागते और न खाते हैं। | |
| ६ | मिहनत नहीं करते ( केवल खाना और सोना मात्र जीवन का उद्देश्य है। ) | मिहनती होते हैं। | |

लें और मांसाहार में सब खराबियां ही खराबियां हैं ऐसा सिद्ध होने पर उस से हाथ खींच लें। अपने ईश्वरीय आज्ञानुकूल उत्तम भोजन फल फूलादि पर सन्तोष करें।

—०—

## छठवां अनुवाक।

—०—

प्रश्न—हम इस चक्र को नहीं मान सकते, क्योंकि कुछ ऐसे जीव जन्तु भी देखे जाते हैं जो मांस और घास दोनों खा लेते हैं जैसे मछली, पक्षी, सांप, छिपकली आदि ?

उत्तर—ये सारे "अण्डज" हैं। उनकी तो उत्पत्ति ही भिन्न प्रकार की है। हमें उन से क्या सरोकार। हमारा तो भाई चारा "जरायुज" मात्र से है। हम जरायुज हैं। गाय, घोड़ा आदि जरायुज हैं और सिंह आदि भी जरायुज ही हैं इसलिए मिलान जरायुओं भर में ही किया जाता है। (जरायुज वे हैं जो झिल्ली सहित पैदा होकर मा का दूध पीते हैं)।

---

# पाचवा अनुवाक।



पाठक गण! आपने यह चक्र देख लिया। इससे स्पष्ट हो रहा है कि मनुष्य के शरीर की बनावट, और स्वभाव, आदतें आदि मांसाहारी पशुओं ही से मिल जाती हैं, अत उसके भी फलाहारी होने में सन्देह नहीं हो सकता।

प्रश्न—सिंहादि को रात के अन्धकार में क्यों दीखता है?

उत्तर—इसलिए कि वे अपना शिकार आसानी से मार ले। प्रकृति माता को तो अपने सभी बच्चों के भरण-पोषण की फिक्र लगी है।

प्रश्न—सिंहादि मिहनत क्यों नहीं करते?

उत्तर—मांसाहार का यही गुण है। कारण का गुण कार्य में आता है। मासाहारी मनुष्य में भी मिहनत परिश्रम का स्वभाव घट जाता है और अगर कोई मनुष्य केवल मास ही खाय (अन्न, फल, दूध आदि छुवै तक नहीं) तो सिंह के समान वह भी सिवाय खाने और सोते पड़े रहने के और किसी प्रकार भी ससार का उपयोगी न सिद्ध होगा।

इत्यादि सभी बातों को विचार कर पाठक समझ

# चौथा अनुवाक ।

—०—

आपने अनाज, फल, दूध और मांस के नक्शों को भली भांति देख लिया । अवश्य ही मांसों में सब से अधिक प्रोटीन वाले मुर्गी के बच्चे हैं । जिन में १०० भाग में से ४२६ ( सवा चौबीस ) भाग प्रोटीन रहता है, परन्तु इधर हमारे अनाजों में मसूर ऐसा है जो उस पर बाजी मार ले जाता है अर्थात् इस में २५·४० ( साढ़े पचीस के लगभग ) भाग प्रोटीन का मौजूद है । फिर मेवों में से बादाम में भी २३ भाग से ऊपर है ।

प्रश्न — परन्तु मांसों में चरबी बहुत है जब कि अनाजों में वह अति ही न्यून है ?

उत्तर — इसीलिये हम लोग अनाजों को घी दूध के साथ [illegible] करते हैं । हमारे घी में तो सौ में ६५ भाग* [illegible] भरा पड़ा है ।

[illegible] म नहीं आया, क्योंकि यूरोप [illegible] स्वन में ८५ भाग चरबी कह [illegible] को अग्नि दिखलाने से १५ चरबी हो जायगा ।

## (५) चक्र—मासवर्ग ।

| म० | नाम वस्तु | पानी | प्रोटीन | चर्बी | निशास्ता | पोटाशियम | Total Nurtimnt सारा पोषक पदार्थ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | Beef गौ मास | ७७ ० | १९ ० | ३ ६ | ० | ५ १ | २८ ० |
| २ | Mutton बकरी या भेड़ोंका मास | ६५ ० | १४ ५ | १९ ५ | | ० ८ | ३४ ८ |
| ३ | Pork सुअर | ३९ ० | ९ ८ | ४८ ९ | ० | २ ३ | ६१ ० |
| ४ | Venison हिरन | ७५ ७ | १९ ७ | १ ९ | ० | १ १ | २२ ७ |
| ५ | Chicken मुर्गी-के बच्चाका मास | ६७ ४ | २४ २६ | ६ ६८ | ० | १ ३७ | ३२ ३१ |
| ६ | Fish मछली | ८६ १ | ११ ९ | २ | ० | १ २ | १३ ३ |
| ७ | अण्डा ( white of eggs | ७८ ०१ | १२ ४ | | ० | १ ६ | १४ ६ |

# छठवां अध्याय।

## पाप पर विचार।

—o—

## पहिला अनुवाक।

—o—

हमने ऊपर प्रथम अध्याय में यह दर्शाया था कि वृक्षों में जीव होने पर भी हमें इन से अपनी शरीर-यात्रा निमित्त यथावश्यक खाद्य द्रव्य बिना हिंसा मिल सकता है। दूसरी अध्याय में यह प्रकट किया कि स्वामी दयानन्द के मतानुसार वृक्षों को पीड़ा नहीं होती अत हिंसा का पाप हम पर नहीं लगा करता, तीसरी अध्याय में यह बतलाया कि पीड़ा होना मानने पर भी उनपर हमारा स्वत्व है इस लिये भी हम हिंसक नहीं हो सकते। चौथे अध्याय में यह कथन कर दिया कि, मनुष्य को प्रकृति ने मासाहारी नहीं वरन् फलाहारी उत्पन्न किया है इसलिये भी हम लोगों को अपने इन नियत "आहारों" को ग्रहण करने से पापी नहीं बनना पड़ेगा और पांचवीं अध्याय में यह बतला दिया कि बल और ताकत के लिये भी मासाहार दरकार नहीं है। इतनी प्रबल युक्तियों और बुद्धि-

प्रश्न — दूध तो पशु से ही मिलता है । वह आपने पिया तो मांस खा चुके, क्योंकि रुधिर से मांस बनता है और उसी से दूध बन जाता है ?

उत्तर — दूध घास का रस है । अमेरिका वालों ने इसकी जांच कर डाली है और घास में से, एक मशीन द्वारा, दूध निकाल कर रख दिया है, अतः इसे रुधिर का साराश कहना बे समझी की बात होगी ।

फिर यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि क्या जिस प्रकार गाय खड़ी खड़ी खुशी से दूध दुहा लेती है, उसी प्रकार कसाई के तलवार से चपके से गला भी कटा लेती है ? अगर नहीं, तो फिर मांस और दूध की क्या तुलना ?

निदान हर तरह से यह सिद्ध हो रहा है कि अन्न, फल, मेवा,* दूध घी आदि में जो बल, पराक्रम और मिहनत, परिश्रम कराने वाली स्फूर्ति, तेज, ओज, वीर्य आदि मौजूद हैं, उन के मुकाबिले में मांस पसङ्गा भी नहीं है । इसलिये यह ख्याल ही गलत है कि मनुष्य को कभी इस की जरूरत हो सकता है, अत उसके लिये व्यवस्था नहीं दी जा सकती ।

—o—

* बादाम में चरबी सौ में ५३ भाग है, अन्य मेवों में भी बहुत है ।

सर्वांश में तो दृष्टान्त कभी घट ही नहीं सकता और हमें यहां यह वर्णन करना अभीष्ट है कि संसार में ऐसे अनेकों दृष्टान्त देखे जाते हैं कि प्राणियों का वध तो किया जाता है परन्तु पाप नहीं लगा करता। अत हमारा अभिप्राय यह-दर्शाने का है कि वृक्षों की भी जब आवश्यकता वश हिंसा की जाती है तो इसी प्रकार उस हिंसा का भी पाप नहीं-हुआ करता।

---

## तीसरा अनुवाक।

—:o—

वृक्ष हमारे नियत आहार हैं इस कारण उनकी हत्या का हमें पाप नहीं लगता, जसे सिंह को हिरणादि की हत्या का पाप नहीं लगा करता।

प्रश्न — सिंहादि को तो पाप इस कारण नहीं लगा करता कि वे कर्म योनि नहीं हैं केवल भोग योनि हैं ?

उत्तर — यह भोग-योनि, कर्म-योनि आदि की बातें अन्य ग्रन्थों की होंगी, हम यहा जिस महान् ग्रन्थ का निर्णय सुना रहे हैं, उस में वैसी कोई बात नहीं है। यहा तो जो कानून कायदे लिखे हैं वे समस्त संसार के

बध कर डालता है ) परन्तु वह पापी नहीं होता।

(च) दो राजाओं में युद्ध छिड़ जाने पर दोनों की सेनायें एक दूसरे को गाजर मूली सदृश काटती हैं, परन्तु वे ( सेना के लोग ) पापी नहीं होते, बल्कि गीतादि शास्त्रों के निर्णयानुसार तो स्वर्ग लोक को जाते हैं इत्यादि, अनेकों ऐसे दृष्टान्त हैं जिन से यही ज्ञात होता है कि अन्य तो क्या मनुष्य जैसे सर्व-श्रेष्ठ प्राणी का भी बध कर देने से पाप नहीं होता। नहीं नहीं बल्कि कई दशाओं में पुण्य भी हुआ करता है। तो फिर भला बतलाओ कि वृक्ष का हनन करने वाले बेचारों को क्यों पापी माना जाय ?

---

## दूसरा अनुवाक।

—०—

प्रश्न — इन दृष्टान्तों से यह आया कि अपराधी, चोर, बदमाश, दुष्ट मनुष्यों या हिंस्र जन्तुओं को मार डालना पाप नहीं है, परन्तु इन हमारे सुन्दर, मनोहर, प्यारे पौधों ने तो कोई अपराध नहीं किया, फिर इनकी हिंसा किस निमित्त से की जाय ?

उत्तर — दृष्टान्त अपराध पर नहीं, केवल "हत्या" पर है, दृष्टान्त का केवल एक अंश लिया जाया करता है

सर्वांश में तो दृष्टान्त कभी घट ही नहीं सकता और हमें यहां यह वर्णन करना अभीष्ट है कि ससार में ऐसे अनेकों दृष्टान्त देखे जाते हैं कि प्राणियों का बध तो किया जाता है परन्तु पाप नहीं लगा करता। अत हमारा अभिप्राय यह दर्शाने का है कि वृक्षों की भी जब आवश्यकता वश हिंसा की जाती है तो इसी प्रकार उस हिंसा का भी पाप नहीं हुआ करता।

---

## तीसरा अनुवाक।

—०—

वृक्ष हमारे नियत आहार हैं इस कारण उनकी हत्या का हमें पाप नहीं लगता, जसे सिंह को हिरणादि की हत्या का पाप नहीं लगा करता।

प्रश्न — सिंहादि को तो पाप इस कारण नहीं लगा करता कि वे कर्म योनि नहीं हैं केवल भोग योनि हैं ?

उत्तर — यह भोग-योनि, कर्म-योनि आदि की बातें अन्य ग्रन्थों की होंगी, हम यहां जिस महान् ग्रन्थ का निर्णय सुना रहे हैं, उस में वैसी कोई बात नहीं है। यहां तो जो कानून कायदे लिखे हैं वे समस्त ससार के

लिये समान हैं । इस अपूर्व शास्त्र में सिंहादि भी पापी बन सकते हैं ।

प्रश्न — भला जी । सिंह किस दशा में पापी बनेगा ?

उत्तर — सिंह अगर घास खायगा तो वह पापी माना जायगा, अगर वह गदहे खच्चरों आदि सदृश बोझे ढोने लगेगा तो वह पापी बन जायगा, अगर वह किसी जन्तु को पकड़ कर मारे बिना ( दया करके ) जीवित छोड़ देवे तो वह अवश्य पापी ही माना जायगा इत्यादि इत्यादि ।

हम समझते हैं कि इतने से पाठकों ने हमारे इस सृष्टि-नियम ग्रंथ के पाप पुण्यों का नमूना समझ लिया होगा । और यह ज्ञात कर लिया होगा कि क्यों और किस प्रकार मनुष्य कन्द मूल आदि को खाने से हिंसक और पापी नहीं बना करता ।



# सातवां अध्याय।

## स्वार्थ पर विचार।

---

## पहिला अनुवाक।

—०—

ऊपर हम कह चुके हैं कि पाप तभी होगा जब स्वार्थ परायणता वश किसी मनुष्य, पशु, पक्षी या वृक्ष का वध कर डाला जाय, किन्तु कर्तव्य पालन निमित्त वध करने से हम पापी नहीं बना करते। अब इस अध्याय में हम यह विचार करेंगे कि "स्वार्थ" किसे कहते हैं और किन किन दशाओं में हम स्वार्थी नहीं माने जा सकते। यहां पूर्व पक्ष यों है —

प्रश्न — ऊपर की ४ थी अध्याय में अनेकों दृष्टान्त हमने सुने हैं, परन्तु उन से इस प्रश्न का उत्तर नहीं मिलता। भले ही चोर डाकुओं को राजा फांसी पर चढ़ा दे पर वृक्ष ने तो चोरी डाका नहीं मारा फिर हम उन्हें क्यों वध करें?

उत्तर — हम भी तो यह नहीं कहते कि वृक्षादि वैसे अपराधी हैं। उन्हें हम अपराध के बदले में वध का दण्ड

नहीं देते, किन्तु उनकी हिंसा इसलिये करते हैं कि वसा करना हमारा कर्तव्य कर्म ठहर जाता है।

प्रश्न — कौन सा कर्तव्य कर्म ?

उत्तर — संसार का उपकार करना हमारा सब से अच्छा और उत्तम कर्तव्य कर्म है जिस से सर्वत्र सुख शान्ति फैले।

प्रश्न — भला फिर वृक्षों का हनन कर के तुम कौन सा संसार का उपकार कर डालते हो ? और कहां सुख शान्ति फैलाते हो ?

उत्तर — हम अपनी शरीर-यात्रा करते हैं, यही बड़ा भारी ससार का उपकार है, और अन्न फलादि खा पीकर हम मनुष्य लोग जो तृप्त होते हैं यही सुख शान्ति फैलाना है॥

प्रश्न — वाह, वाह। यह तो आप की बडी विचित्र युक्ति है। भला जी। आप अपने शरीर को मोटा ताजा बनाना ससार का उपकार कैसे मान सकते हैं, हमें तो यह पूरा स्वार्थ दीखता है ?

उत्तर — हां हां फिर सुन लो और कान खोल कर सुन लो कि अनाज आदि को खा, पीकर हम लोग अपने शरीर को जीवित रखने में स्वार्थ सिद्धि नहीं कर

रहे हैं। वरन् परोपकार साधन निमित्त ही ऐसा करते हैं क्योंकि जब शरीर बनाये रक्खेंगे तभी तो परोपकार करने के योग्य सिद्ध होंगे। अगर हम अन्न आदि न खायें तो हमारे शरीर का अन्त हो जायगा, फिर बतलाओ कोई क्या परोपकार करेगा।

निदान यही सिद्धान्त वेदों का है कि मनुष्य का सब से प्रथम कर्तव्य कर्म अपने शरीर को बनाये रखना (मरने न देना) है। शरीर को काम करने योग्य स्वस्थ बनाते हुये कर्म, उपासना, ज्ञान की प्राप्ति में लग जाँय—जप पूजा पाठ करते चले जायँ और देशभक्ति, परोपकार, जाति सेवा, धर्म सेवा, समाज सेवा आदि में तन्मय हो जायँ। यही मनुष्य का परम धर्म है।

इत्यादि सारे कार्यों निमित्त हम फल फूलादि को खाते हैं, अत यह स्वार्थ बिलकुल नहीं है।



# आठवां अध्याय।

——:o——

## अन्य हिन्साओं से तुलना।

## पहिला अनुवाक।

फल, फूल, आदि खाने पर जो लोग इतना कुतर्क करते हैं कि वृक्ष काटने की हिंसा होगी ;, हिंसा होगी इत्यादि— उन महाशयों का ध्यान हम इस अध्याय में कुछ ऐसे कार्यों पर आकर्षित करना चाहते हैं, जो खुल्लम खुल्ला हिंसा और दूसरे जीवों को दु:ख देने पर निर्भर हैं, परन्तु कभी भूल कर यह ख्याल नहीं करते कि उन में कभी किसी प्रकार का पाप होना सम्भव है या नहीं।

प्रश्न—वे कौन से ऐसे कार्य हैं ?

१—उत्तर—सुनिये गाय, भैंस, बकरी आदि का दूध हम प्राप्त करते हैं। क्या इससे उनके बच्चों का स्वत्व छीन लेना रूपी हिंसा नहीं है ? हमें अपनी माता के दुग्ध पर सन्तोष करना उचित था, दूसरों की माताओं के दूध पर ललचाना और डाका मारना कहां का न्याय है ?

२—हम बैल, घोड़ा, खच्चर, गधा आदि पशुओं से बोझा ढोने हल चलाने सवारी करने आदि की सेवाएं लेते हैं। इस का भी हमें कोई स्वत्व न था। वे पशु वनों में अपने आनन्द से रहते, हम मनुष्यों ने इन बेचारों की स्वतन्त्रता को नष्ट किया। और अपने सुखके लिए उन्हें दुख दिया करते हैं, क्या यह हिंसा नहीं है?

३—बकरी भेड़ी आदि का ऊन कतर कर हम लोग अपने कम्बल बनाते हैं। जो वस्त्र परमेश्वर ने उन्हें दिया था, उस को हम लोग अपनी धींगा धींगी से छीन लेते हैं, क्या यह हमारा स्वार्थ और हिन्सा नहीं है?

४—मधु (शहद) की प्राप्ति भी पूरी हिन्सा परक है। इस वस्तु का इतना आदर है कि आर्यों का कोई धार्मिक कार्य बिना मधु के नहीं हो सकता। यहां तक कि बालक को जन्मते ही जो वस्तु सब से पहिले चटाई जाती है वह मधु ही है। ऐसी आवश्यक वस्तु आती कहां से है? मधु-मक्खियों को मार कर या कम से कम भगा कर उनका बड़े परिश्रम से एकत्र किया हुआ शहद हम निकाल लाते हैं। क्या यह हिन्सा नहीं है? फिर एक दो नहीं, सैंकड़ों और हजारों मक्खियों की हत्या होती है, तब कहीं थोड़ा सा शहद मिलता है।

प्रश्न—मक्खियों की हिन्सा किये बिना ही हमें शहद मिल सकता है, उन्हें मारें नहीं, उड़ा दें?

५ उत्तर—प्रथम तो वैसा करनेसे भी अनेको मर ही जाती हैं परन्तु वे न भी मरे तो क्या उनको दुःख पहुंचाना हिन्सा नहीं है ? उनको घर से भगाना और आहार छीन लेना क्या उन को पीड़ा देने का कारण नहीं है ? हमारा क्या स्वत्व है कि हम उन बेचारी मधु मक्खियों का आहार छीन लें ?

६—फिर हम मृगा को मार कर या नाभि काट कर (जिस से वह तड़प तड़प कर मर ही जाता है ) कस्तूरी निकाल लाते हैं, जो इतना पवित्र है कि हवन-सामग्री तक में शामिल कर दिया गया है। हमें क्या स्वत्व है कि हम एक पशु को बिना अपराध मारें या जखमी करें। क्या यह हिन्सा नहीं है ?

७—अच्छा आपने कभी रेशम पर भी विचार किया है, यह कहां से आता है ? यह रेशम के कीड़े से बनता है। शायद एक थान रेशम पर कई लाख जीवो की हत्या होती होगी। अत क्या रेशमी वस्त्र पहिनने वाले पूरे हिन्सक नहीं सिद्ध हो रहे हैं इत्यादि इत्यादि।

---

दूस...

प्रश्न—तो क्या ... कि इन
बन्द करा दिया जाय, ... भैंस

नहीं पीते। क्या शहद और कस्तूरी नहीं खाते ? क्या बैलों के जोते खेतों के अनाज नहीं खाते और क्या बैलगाड़ी घोड़ा-गाड़ी आदि पर सवारी नहीं करते ?

उत्तर—मैं स्वयं तो सब कुछ करता हूं।

प्रश्न—फिर इस अध्याय में ऐसी लम्बी चौड़ी सूची उप-स्थित करने का क्या अभिप्राय है ?

उत्तर—हम यह दर्शाना चाहते हैं कि उक्त प्रकार के सरा-सर हिन्सा परक कार्य को करते हुये भी ये हमारे भ्राता गण किस मुह से वृक्ष हिन्सा की शङ्का उठाते हैं। अगर वृक्ष-हिन्सा होती भी है तो वह ईश्वरीय नियमानुकूल और हमारा उन पर स्वत्व होने से वह पाप तो कदापि नहीं है। लेकिन उक्त प्रकार शहद आदि की प्राप्ति में तो खुल्लम खुल्ला हिन्सा हो रही है परन्तु इन पर कोई शङ्कायें क्यों नहीं करता।

प्रश्न—उन पर भी करने वालों ने अनेक शङ्कायें कीं और उन सब के उत्तर उन्हें दे दिये गये। अब हमने आपका पक्ष समझ लिया कि शहद कस्तूरी आदि सेवन करने में जो हिन्सा होनी सम्भव है वह वृक्ष-हनन की अपेक्षा भारी हिन्सा है, इस लिए एक को करने वाला दूसरे पर आक्षेप किस मुह से कर सकता है। अच्छा अब हम चुप हुए जाते हैं और आप भी चुप हो जाइये

---

५ उत्तर—प्रथम तो वैसा करनेसे भी अनेको मर ही जाती हैं परन्तु वे न भी मरे तो क्या उनको दुःख पहुंचाना हिन्सा नहीं है ? उनको घर से भगाना और आहार छीन लेना क्या उन को पीड़ा देने का कारण नहीं है ? हमारा क्या स्वत्व है कि हम उन बेचारी मधु मक्खियो का आहार छीन लें ?

६—फिर हम मृगा को मार कर या नाभि काट कर (जिस से वह तड़प तड़प कर मर ही जाता है ) कस्तूरी निकाल लाते हैं, जो इतना पवित्र है कि हवन-सामग्री तक में शामिल कर दिया गया है। हमें क्या स्वत्व है कि हम एक पशु को बिना अपराध मारे या जखमी करे। क्या यह हिन्सा नहीं है ?

७—अच्छा आपने कभी रेशम पर भी विचार किया है, यह कहा से आता है ? यह रेशम के कीड़ों से बनता है। शायद एक थान रेशम पर कई लाख जीवों की हत्या होती होगी। अतः क्या रेशमी वस्त्र पहिनने वाले पूरे हिन्सक नहीं सिद्ध हो रहे हैं इत्यादि इत्यादि।

---

## दूसरा अनुवाक।

प्रश्न—तो क्या आप यह चाहते हैं कि इन सब कामो को बन्द करा दिया जाय, क्या आप स्वयं गाय भैंस आदि का दूध

नहीं पीते। क्या शहद और कस्तूरी नहीं खाते ? क्या बैलों के जोते खेतों के अनाज नहीं खाते और क्या बैलगाड़ी घोड़ा-गाड़ी आदि पर सवारी नहीं करते ?

उत्तर—मैं स्वयं तो सब कुछ करता हूं।

प्रश्न—फिर इस अध्याय में ऐसी लम्बी चौड़ी सूची उप-स्थित करने का क्या अभिप्राय है ?

उत्तर—हम यह दर्शाना चाहते हैं कि उक्त प्रकार के सरा-सर हिन्सा परक कार्य को करते हुये भी ये हमारे भ्राता गण किस मुह से वृक्ष हिन्सा की शङ्का उठाते हैं। अगर वृक्ष-हिन्सा होती भी है तो वह ईश्वरीय नियमानुकूल और हमारा उन पर स्वत्व होने से वह पाप तो कदापि नहीं है। लेकिन उक्त प्रकार शहद आदि की प्राप्ति में तो खुल्लम खुल्ला हिन्सा हो रही है परन्तु इन पर कोई शङ्कायें क्यों नहीं करता।

प्रश्न—उन पर भी करने वालों ने अनेक शङ्कायें कीं और उन सब के उत्तर उन्हें दे दिये गये। अब हमने आपका पक्ष समझ लिया कि शहद कस्तूरी आदि सेवन करने में जो हिन्सा होनी सम्भव है वह वृक्ष-हनन की अपेक्षा भारी हिन्सा है, इस लिए एक को करने वाला दूसरे पर आक्षेप किस मुह से कर सकता है। अच्छा अब हम चुप हुए जाते हैं और आप भी चुप हो जाइये

---

# नवां अध्याय।

## हिन्सा पाप निवारण।

## पहिला अनुवाक।

हमने ऊपरी अध्यायो में भली प्रकार यह दर्शा दिया है कि वृक्षों के फल, फूल आदि का उपयोग करने से हम पर किसी प्रकार के भी हिंसा का पाप नहीं लगा करता, परन्तु इतने पर भी जो लोग सन्तुष्ट न हों और यही माने कि पाप लगे ही गा उन के मन्तव्य के आधार पर इस अध्याय में विचार किये देते हैं—

वृक्ष हिन्सा पर भारी झगड़ा चलाने वाले महाशयों से हम यह पूछते हैं कि वृक्षों को तो आप लोग निर्जीव पदार्थ कह कर पीछा छुडा लेना चाहते हैं, परन्तु जिन अनेकों प्रत्यक्ष चलते फिरते जीव जन्तुओं की आप हत्या किया करते हैं उन के बारे में क्या विचार किया है।

प्रश्न—किस प्रकार की हत्या ?

उत्तर—जो चींटी आदि पॉव से दब कर मर जाती हैं। आपने दीपक जलाया कि सैकड़ों पतंगे आ कूदते हैं, क्या उन

के मरने से आप पर उनकी हत्या न लगेगी ! आप के कपड़ों को धोबी धोता है उस के झटके से अनेको छोटे जीव मर जाते हैं, क्या उनकी हत्या आप पर न लगेगी अच्छा गूलर के फलों को आप खाते हैं या नहीं* फिर क्या उस के अन्दर जो सैकड़ों मच्छड़ बैठे रहते हैं उनकी हत्या न होगी ? उन कीड़ों को उड़ा कर फल को खा लेने से कोई कोई लोग समझते हैं कि वे हिंसा से बच जायँगे पर ऐसा भी नहीं है, क्योंकि वे मच्छड गूलर फल से बाहर की खुली हवा को सहन नहीं कर सकते और फौरन मर जाते हैं फिर आलू, बैंगन, भिण्डी, तोरई, कद्दू, करेला, आदि में प्राय जीव पड जाया करते हैं जिन की हिंसा तरकारी भाजी खाने वालों पर पड़ती ही है इत्यादि।

—०—

## दूसरा अनुवाक।



बतलाइये ऐसे जीवहिंसा के पापों की निवृत्ति का आप ने क्या उपाय किया है ? बस जो उपाय इन हिंसाओं पर विचारा

* वैद्यक में यह फल वीर्यवर्धक और खास कर आँखोंको ताकत देने वाला माना गया है और जिन पुस्तकों में लहसुन प्याज आदि खाना मना है वहा भी गूलर को वर्जित नहीं किया गया वरन् गूलर का वृक्ष उत्तम माना गया है, उसकी मथानी से मथा हुआ घृत हवन में डालने और गर्भाधान निमित्त खाने का विधान है।

हो उसे ही पत्तों की हिंसा पर भी अगर ( हिंसा मानो ) लगा लेना।

प्रश्न—हमने तो इन पापों के बारे में कभी विचार नहीं किया, आप हमें यथेष्ट उपदेश दें कि इन पापों के निवारणार्थ हमें क्या करना चाहिये ?

उत्तर—अच्छा सुनिये, मनुस्मृति से हम यह विषय सुनाते हैं—

पञ्च सूना गृहस्थस्य चुल्ली पेषण्यु परस्कर
कण्डनी चोदकुम्भश्च बध्यते यास्तु वाहयन् ॥
( मनु० ३।६८ )

अर्थ—गृहस्थियों पर पञ्च सूना नामी पांच प्रकार के पाप कर्म नित्य प्रति लगा करते हैं। वे पांच ये हैं—

१ चूल्हा २ चक्की ३ ओखली मूसल ४ जल का घड़ा ५ बुहारी या झाड़—

अर्थात् इन पांच स्थानों पर छोटे २ जीव मर जाते हैं। इस प्रकार के अनायास होने वाले पापों के निवारण का उपाय मनु महाराज यों बतलाते हैं—

पञ्चैतान्यो महायज्ञान्न हापयति शक्तित ।
सगृहेऽपि वसन्नित्य सूना दोषैर्न लिप्यते ॥
( मनु० ३।७१ )

अर्थ—पांचो महा यज्ञ प्रति दिन करने वाला गृहस्थी इस सूना दोष से नहीं लिप्त होता।

बप यो समझो कि जिस प्रकार चींटी, मच्छड़, घुन, मूंडे आदि छोटे २ जीव जन्तुओं की अनायास हिन्सा हो जाने का जो पाप होता है उसकी निवृत्ति पञ्च महायज्ञों (सन्ध्या, हवन, आदि) द्वारा हो जाती है, इसी प्रकार इन वृक्षों की हिंसा भी (अगर हिन्सा होगी तो) इन्हीं से निवारण हो जायगी।

प्रश्न—वृक्ष-हिन्सा के निवारण पर प्रमाण बतलाओ?

उत्तर—प्रमाण नहीं मिल सकता, क्योंकि वे प्रमाण देने वाले ऋषि लोग वृक्ष को काटना पाप नहीं मानते थे। अत-इन पर श्रद्धा रखने वालो! वृक्ष हिन्सा का तत्त्व त्याग दो।



# दसवां अध्याय।

—∞—

## प्रायश्चित।

## पहिला अनुवाक।

यद्यपि वृक्षों के अङ्गों को खाने पीने में पाप नहीं होता तौ भी जो लोग अब तक शङ्कासागर में गोते खा रहे हैं, उन के लिये सहज उपाय यही है कि वे पाप ( मन की शङ्का ) का प्रायश्चित करा डालें।

किसी को फलाहार के कारण प्रायश्चित करने की सम्मति हम नहीं देते, क्योंकि शास्त्र ने मनुष्यों को वृक्षावयव खाने से पापी माना ही नहीं, फिर प्रायश्चित कैसा, परन्तु यह अध्याय लिखने से हमारा अभिप्राय केवल शङ्कातुरों की सन्तुष्टि कराने का है कि जिसके अन्तःकरण में अब भी ऐसा भय भरा हो वह प्रायश्चित ही करा लेवे।

अत इस अध्याय में इसी प्रायश्चित के प्रश्न पर विचार किया जाता है, यहां पूर्व पक्ष यों है—

प्रश्न—अच्छा हम यह मानते हैं कि वृक्ष को काटने से हमें पाप लगेगा, लेकिन हम उसकी निवृत्ति पञ्च यज्ञों से नहीं

मानते, क्योंकि यह तो पञ्च सूना दोषो को निवृत्ति के लिए कहा गया है। अगर वृक्षों की हिन्सा की निवृत्ति का और कोई उपाय हो तो बतलाइये ?

उत्तर—सब ही प्रकार की हिन्सा तथा अन्य सारे ही पापों के प्रायश्चित मनुस्मृति की ११ वीं अध्याय में लिखे हैं।

प्रथम यह विचारणीय है कि वृक्ष-हिन्सा का पाप किस दरजे का है—अर्थात् हमारे वैदिक धर्म में यह निर्णय है कि संसार में जितने प्राणी हैं —मनुष्य से लेकर वृक्षों तक सभी के हनन में पाप तो होगा, परन्तु प्रत्येक के वध का पाप बराबर नहीं है। मनुष्य को वध करने के पाप से पशु को मारने का पाप कम होगा, फिर जीव, जन्तु, कीट, पतङ्ग मच्छड़ आदि को मारने का पाप उससे भी कम होगा और जुयें चीलर खटमल आदि स्वेदज का, दरजा उन से भी न्यून है, परन्तु उनसे भी कमती पाप हरे पेड़ो को जड़ से उखाड़ने का होगा।

---

## दूसरा अनुवाक ।

—:०:—

मनुस्मृति की ११ वीं अध्याय में सब प्रकार के पापों के प्रायश्चितों का वर्णन आया है। हम हिन्सा-पापों का एक

चक्र यहां उपस्थित किये देते हैं जिससे पता लगेगा कि किस के मारने से कितना पाप होता है (लेखा प्रायश्चित के व्रतों, तपस्याओं, दान, पुण्यों की न्यूनाधिक्यता पर निर्भर है) अत पाठक देख लें कि वृक्ष-हनन का अगर पाप है भी तो वह अति न्यून मात्र ही है। अच्छा अगले पृष्ठ पर चक्र देखिये।



| संख्या | प्रमाण | पाप | प्रायश्चित् |
|---|---|---|---|
| १ | मनुस्मृति अ० ११ श्लो० ७२ | ब्रह्म हत्या .. | मुरदे के शिर का चिन्ह रखकर भीख मागता हुआ वन में कुटी बनाकर १२ वर्ष निवास करे। |
| २ | ,, ,, १२९ | क्षत्रिय ,, | ऊपर का चौथाई ( तीन साल ) तप करे। |
| ३ | ,, ,, | वैश्य ,, | ऊपर (ब्रह्म हत्या ) का आठवा भाग डेढ़साल तप करे। |
| ४ | ,, ,, | शूद्र ,, | ,, ,, ,, सोलहवा भाग ६ महीने तप करे। |
| ५ | ,, ,, | गौ हत्या | एक बैल और १० गायें दान करे, या अगर इतनी सम्पति पास न होतो सर्वस्व वेदोंके विद्वान को दान दे |
| ६ | ,, ,, १३६ | बकरी, भेड़ी इत्यादिका बध करेतो | एक बैल दान देवे। |
| ७ | ,, ,, ,, | गधा का बध करे तो | एक वर्ष का बछड़ा दान देवे। |
| ८ | ,, ,, १५५ | सूखा मास खाय या हिंसा स्थान के मास बेजाने या लेवे तो .. | चान्द्रायण व्रत करे। |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ९ | अ० ११ श्लो १५६ | कच्चा मांस, या सुअर, ऊट मुरगा कौआ आदि के मांस खावे तो | सप्त कृच्छ्र व्रत करे। |
| १० | ,, \| ,, १३३ | सांप का बध करे तो... ..... | लोहे की करछुल दान कर देवे। |
| ११ | ,, \| ,, १४१ | हड्डी वाले छोटे जीव जंतुओं का बध करे तो . ... .. | कुछ दान कर देवे। |
| १२ | ,, \| ,, ,, | बिना हड्डी वाले ( खटमल जुएं चीलर आदि) का बध करे तो | प्राणायाम करे। |
| १३ | ,, \| ,, १४२ | हरे वृक्ष ( फल देने वाले ) गुल्म लता फूलने वाले फल पौधों को काटे ( जड़ से उखाड़े ) तो | सौ वेद मन्त्रों को जपे ( या गायत्री को १०० बार जप लेवे)। |

## तीसरा अनुवाक ।

—o—

पाठक महाशय ! आपने चक्र देख लिया । इस से आप जान गये होंगे कि वृक्ष की हिन्सा का पाप सब से कमती है । अच्छा अब वह मूल श्लोक भी सुन लें ।

फलदानां तु वृक्षाणां छेदने जप्यमृक् शतम् ।
गुल्म वल्ली लतानां पुष्पितानां च वीरुधाम् ॥

(मनु० ११।१४२)

इसका अर्थ उसी चक्र में आ चुका है । परन्तु एक बात ध्यान में रखने योग्य है—वह यह कि इस श्लोक में जो वृक्ष को नष्ट करने का प्रायश्चित कहा गया है वह हिन्सा के विचार से नहीं, बल्कि इसलिए कि जो बहुत अच्छे हरे भरे फल फूलों के उपजाने वाले पेड़ हैं उन्हें जड़ से उखाड़ डालने वाला इस कारण पापी होगा कि उस वृक्ष से जो हम मनुष्यों का लाभ फल फूलों को उत्पन्न द्वारा होने वाला था उस का सत्यानाश कर रहा है ।

निदान सिद्धान्त यही है कि प्राचीन ऋषियों (मनु आदि) ने फलादि तोड़ने या गाजर मूली आदि को खाने के लिए जड़ से उखाड़ने में कोई पाप नहीं माना और न प्रायश्चित बतलाया पाप ही नहीं तो प्रायश्चित कैसा ।

तथापि हमने इस अध्याय को इसलिए लिख दिया है कि जिन धर्म प्रेमी महाशयों का हृदय अत्यन्त कोमल है और हिंसा के भय से बहुत ही भयभीत हो रहा है वे अपने इस भय और शङ्का का निवारण इस प्रायश्चित से ही कर लिया करें, जो हरे भरे पेड़ों को बिना कारण ( खाने के लिये नहीं ) काटने या जड़ से उखाड़ने पर लगता।

---

# चौथा अनुवाक।

( समाप्ति )

पाठकगण ! हमने हिंसा सम्बधी जितना विचार प्रकट करना था वह आपकी सेवा में रख दिया है अत अब इस खण्ड को समाप्त करते हैं। अन्त में खण्ड का सारांश एक शब्द में सुनाये देते हैं कि वृक्षों को जीवधारी मान कर ( जिससे इन्कार नहीं हो सकता ) उनके फल, फूल, डाली पत्ती आदि को खाने के लिए तोड़ने या उन्हें जड से भी जरूरत पर उखाड़ने से हम मनुष्यों को हिंसा का पाप नहीं लगता।

परन्तु अगर किसी सज्जन को यह भय लगा ही हो तो वह ऐसे पापों से बचने के लिए प्रायश्चित कर लें। जिस के दो प्रकार हमने दर्शा दिये हैं—एक तो पञ्च महा यज्ञों को करते रहना, दूसरे कोई वेद मन्त्र १०० बार जप कर लेना।

इतना उत्तम और सरल उपाय बतला कर अब हम इस खण्ड को समाप्त करते हैं। और इस चौथे खण्ड के साथ यह ग्रन्थ भी समाप्त होता है।

अन्त में हमारा अपने पाठको से यही नम्र निवेदन है कि चारों खण्डो में हमने यथा सम्भव इस बात की कोशिश की है कि जहाँ एक ओर विषय की पुष्टि में पुष्कलतया युक्ति प्रमाण दिये जाँय वहाँ दूसरी ओर विरोधियों के प्रश्नों या शङ्काओं के समाधान भी कर दिये जाँय, और इस बात का भी हमने पूरा २ ख्याल रक्खा है कि वाद विवाद में अप्रिय या कटु शब्द का प्रयोग न होने पावे। इतना ध्यान रखने पर भी यदि कदाचित कहीं भूल से कोई ऐसा अनुचित वाक्य निकल गया हो तो आप लोग क्षमा करें।

पाठक वृन्द ! अब हम आप से विदा होते हैं और यदि दूसरी पुस्तकों को ( जिनका विज्ञापन आगे है ) आप पढना पसन्द करेंगे तो फिर आप से मुलाक़ात होगी।



# परिशिष्ट संख्या

## १—पौधों की किसमें

पहिले खण्ड के दूसरे अध्याय के प्रथम अनुवाक में जो "(घ) प्रार्थना करने वाले पेड़" का वृत्तान्त पृष्ठ १२ पर छपा है उसका कुछ और अधिक ब्योरा विक्रम (कानपुर) के सन् १९२३ ई० के एक अंक (ता० १४ सितम्बर या अक्टूबर*) में हम इस प्रकार पढ़ते हैं—

### खजूर का पेड़ लेटता और उठता है।

"स्वराज्य" का रायलचेरू अनन्तपुर से एक सम्वाद-

* मास ठीक स्मरण नहीं रहा।

दावा लिखता है कि एम० एस० एम० रेलवे के किनारे इस गांव से तीन मील पर एक खजूर का पेड़, १२ बजे रात से झुकना शुरू करता है और १२ बजे दिन को जमीन पर एकदम लेट जाता है। फिर दोपहर के बाद वह उठने लगता है और दो पहर रात तक फिर सीधा हो जाता है। यह बीस फुट ऊँचा है। वह पत्तों से हरा भरा दिखाई पड़ता है, यद्यपि आसपास के पेड़ देखने में अच्छे नहीं लगते। सैकड़ों आदमी उसे दैविक वृक्ष समझ कर नारियल आदि चढ़ाते हैं। दर्शकों की हमेशा भीड़ लगी रहती है। वह गत दस दिनों से इस तरह लेटता और उठता है। हम लोगों ने उसे अपनी आँखों से देखा। एक घंटे में तीन चार इंच झुकता और उतना ही उठता है।

---

## २—विद्वानों की सम्मतियां।

दूसरे खण्ड के चौथे अध्याय के पहिले अनुवाक के अन्त में (पृष्ठ १६१ पर) निम्न पंक्तियां, और सम्मिलित कीजिये—

६—आर्य समाज के एक सुविख्यात लेक्चरार और लेखक श्रीमान रावरतन आत्माराम जी अमृतसरी हैं आप की पुस्तक सृष्टिविज्ञान पृष्ठ ४६ से निम्न वाक्य हम उद्धृत करते हैं—

"क्यों वनस्पति में यह गति है ? इसका उत्तर मनु महर्षि ने मानव धर्म शास्त्र के प्रथमाध्याय में यह दिया है कि वह सजीव है। और मनु महर्षि के इस सिद्धान्त को कि वनस्पति सजीव है, बोस महोदय ने सिद्ध करके यूरोप को चकित कर दिया है।"

---

## ३—दयानन्द निर्णय पर शंका

### समाधान ।

---

दूसरे खण्ड के तीसरे अध्याय की समाप्ति (पृ० १८६) पर इस निम्नलिखित विषय को तीसरा अनुवाक मान कर पढ़िये—

प्रश्न—सत्यार्थप्रकाश १३ समुल्लास संख्या ७८ की समीक्षा में यह लिखा है—

"भला जो वृक्ष जड़ पदार्थ है उसका क्या अपराध था कि उसको शाप दिया"।

यहां स्वामी दयानन्द का मन्तव्य "वृक्ष जड पदार्थ है" पाया जाता है। आपने इस प्रमाण को अपनी पुस्तक में क्यों नहीं प्रकट किया ?

उत्तर—तेरहवां समुल्लास ईसाइयों और १४ वां मुसलमानों के सम्बन्ध में होने से हमने यह समझ कर कि उन में ऐसी कोई बात सिद्धान्त सम्बन्धी न होगी उधर ध्यान न दिया था। पुस्तक के छप चुकने पर म० जगदम्बा प्रसाद जी सभासद गणेश गञ्ज आर्य समाज लखनऊ से इस प्रमाण को जानकर यहाँ इस पर भी विचार किये देते हैं—

स्वामी जी के अन्य अनेक वाक्यों से जब कि स्पष्ट ही वृक्ष का चेतन होना सिद्ध हो रहा है तो इस वाक्य से उनका विरोध मानना कैसे ठीक होगा। इसे बुद्धिमान लोग स्वयं विचार लें जरा प्रसंग का तो विचार कीजिये—देखिये यहां यह वर्णन चल रहा है कि ईसामसीह ने गूलर-वृक्ष से फल मांगा पर ऋतु फलने की न थी इस कारण उनको निराश

होना पड़ा। आगे बाइबिल में लिखा है कि ईसा महाराज ने उस गूलर पेड़ पर नाराज होकर उसको शाप दिया कि तू कभी न फले फूलेगा इत्यादि। इस पर स्वामी जी यह कटाक्ष करते हैं कि क्या कभी वृक्ष मनुष्य की वाणी को सुन या समझ सकता है, जो इस पर ईसा ने क्रोध प्रकट किया। यहां स्वामी जी का वृक्ष को जड़ कहना ऐसा ही है जैसा लोग क्रोध में मनुष्यों को गधा कह दिया करते हैं तो क्या वह सचमुच गधा हो जाता है? नहीं कदापि नहीं। इसी प्रकार स्वामी जी का भाव यहां पर यही है कि वृक्ष तो हमारी वाणी नहीं सुन सकते—जैसे जड़ पदार्थ नहीं सुनते मानों वृक्ष जड़ वत हैं जैसे "तुम गधे हो" कहने वाले का अभिप्राय यही है कि तुम गधे जैसे बेवकूफ हो।

अतः यह आक्षेप भी यह सिद्ध नहीं करता कि श्री स्वामी दयानन्द सरस्वती महाराज वृक्ष को जड़ मानते थे।



# ४—व्याकरण भी इनकारी नहीं है

तीसरे खण्ड के आठवे अध्याय के तीसरे अनुवाक पृष्ठ १५० से आगे निम्न पंक्तियों को सम्मिलित कीजिये—

## चौथा अनुवाक।

प्रश्न—व्याकरण (अष्टाध्यायी) में कई ऐसे वाक्य मिलते हैं जिनसे स्पष्ट यही पाया जाता है कि वृक्ष को भी पाणिनि जी महाराज जीवधारी नहीं मानते थे देखो एक सूत्र यह है—

अवयवे ऽप्राणिनि औषधिवृक्षेभ्य.।

यहां अप्राणी के साथ वृक्ष औषधि शब्दों के आने से यही आशय निकलता है कि वृक्ष भी अप्राणी ही है अत वह जीवधारी नहीं माना गया।

उत्तर—अगर वस्तुत व्याकरण वृक्ष को चेतन न मानता हो तो भी हमारे सिद्धान्त की हानि नहीं हो सकती, क्यों कि व्याकरण का यह विषय नहीं है। उसे इस टन्टे से क्या सरोकार कि वृक्ष जड़ है या चेतन ? उसे तो शब्द-शास्त्र समझाना है अत जिन शब्दों को लोग जड़ के सदृश बोलचाल में व्यवहार करते हैं उन्हें व्याकरण जड़ कहे

होगा। परन्तु यतः साधारण वर्ग के लोग अन्य जड़ पदार्थों—पत्थर, कंकड़ आदि—के सदृश मान कर बोलचाल में वैसा ही प्रयोग किया करते हैं, इस कारण व्याकरण ने भी वैसा ही नियम निर्धारित कर दिया।

ज्ञात रहे कि संसार में बोलचाल प्रथम जारी हुआ और व्याकरण पीछे बना है, इस कारण यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है कि व्याकरण क्यों वृक्ष को जड़वत् प्रयोग करता है।

परन्तु इस सूत्र में तो "अप्राणी" शब्द आया है जब कि हमारे स्वामी दर्शनानन्द महाराज वृक्ष को "अप्राणी" नहीं, वरन् प्राणधारी मान कहे हैं अतः यह सूत्र तो स्वयं उन्हीं के पक्ष को काटने वाला सिद्ध हो रहा है।

---

## ५--एक चिट्ठी।

एक महाशय ने वृक्ष के जीवधारी होने के बारे में अपना निजी अनुभव मुझे एक पत्र में प्रकट किया है जिस को पाठकों की वाक़फ़ियत के लिए मैं ज्यों का त्यों उद्धृत किये देता हूँ।

ओ३म्

श्रीमान् स्वामी,

नमस्ते।

आपका व्याख्यान "वृक्षों में जीव विचार" पर समाज मन्दिर जौनपुर में बहुत ध्यान पूर्वक सुनता रहा जो युक्तियां आपने सुनाई उनसे चित्त को बड़ी शान्ति हुई। मैं बहुत दिनों से इस विषय पर सोच रहा था, मेरा विचार भी यही है कि वृक्षों में जीव है इस कारण आप के इस व्याख्यान के सुनने की ज्यादा रुचि रही, आप ने जो युक्तियां बतलाई उन में एक विचार जो मुझ को अपने निज के अनुभवमें प्रतीत हुई, नहीं सुना। इस कारण यह पत्र लिख रहा हूं, यदि आप के विचार में मेरा अनुभव ठीक विदित हो तो इस पर भी आप ध्यान देवें। मेरी आर्य वाटिका में जिसे २० साल से मैंने आबाद किया है भिन्न २ प्रकार के वृक्ष लगे हैं मैं अपने सामाजिक जीवन में इस ख्याल का शुरू ही से था कि वृक्षों में जीव है इस कारण जो वृक्ष किसी कारण मुरझाये रूप में दिखलाई पड़ते तो मैं यह सोचता था कि इन्हें कोई रोग वा दुख है। तो क्या जैसे Mesmerism से लोग मनुष्यों का दुख दूर करते हैं यदि हम भी अपनी विचार शक्ति से वृक्ष पर प्रेम व दया की दृष्टि न डाले तो क्या इन

पर कुछ प्रभाव न पड़ेगा। इस कारण बहुत से ऐसे वृक्ष जो दुखी मालूम होते थे उन पर मैं कुछ देर तक इस प्रकार नजर डालता था गोया उन से मैं प्रेम का बातचीत कर रहा हूं और उन को हरा भरा देखना चाहता हूं। महीने दो महीने ऐसा करने से सचमुच वृक्ष हरे भरे हो जाते थे इस से यह मालूम होता है कि जिस प्रकार पशु पक्षी से प्रेम करने से वे सुखी नजर आते हैं और प्रफुल्लित हो जाते हैं उसी प्रकार वृक्षों पर भी प्रेम व दया का प्रभाव पड़ता है इस से यह स्पष्ट है कि उन में भी जीव अवश्य है। यदि आप अथवा आप के अनेकों परिचित महानुभाव इसका Experiment करें तो बड़ा अच्छा है।

आर्य समाज जौनपुर। भवदीय—

१७ अग० १९१३ प्रतापनारायण

वकील

नोट—इस पत्र पर कोई टीका टिप्पणी आवश्यक नहीं है।

# ६—दाताओं को धन्यवाद ।



मंगल ग्रन्थमाला की पुस्तकों को छपा कर प्रकाशित कराने के लिये जिन सज्जनों ने आर्थिक सहायता दी है उन ( पाँच रुपिया से अधिक देने वालों ) के नाम धन्यवाद सहित नीचे प्रकाशित किये जाते हैं। ऐसे साहित्य प्रेमी पुण्यात्मा धर्मात्मा, महाशयों को परमात्मा चिरायु दें।

इस आय से अब तक निम्न पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं —

१—ब्राह्मण कौन है। 2 Vedic Tenets According to Dayananda ३—भगवद्गीता रत्नमाला ३ पृष्ठ में जाते है —

दाताओं की सूची इस प्रकार है।—

## संयुक्त प्रान्त आगरा व अवध ।

### खीरी लखीमपुर ।

| सं० | नाम | धन |
|---|---|---|
| १ | बिजवा स्टेट, भीराखेरी | ५०) |
| २ | आर्य समाज, लखीमपुर | १५) |

३ बाबू सीताराम जी बी० ए० एल० एल० बी०
प्रधान आर्य प्रति स० स० प्रान्त ५)
४ प० क्षेमचन्द जी सेशन्स कचहरी जजी ५)
५ डाक्टर प्यारेलाल जी ५)
६ श्री बैजनाथ सिंह जो शर्मा मुनसरिम डिपटी
कमिश्नर, कचहरी। ५)
७ म० रामचरण जी गुप्त ड्राइंग मास्टर गवर्नमेंट स्कूल ५)

## हाथरस।

१ प० श्री निवास बख़शी जी जमींदार १०)

## मुरादाबाद।

१ आर्य समाज सभल मुरादाबाद १०)

## कानपुर।

| न० | नाम | धन |
|---|---|---|
| १ | लाला चुन्नीलाल जी रईस (बाबू ज्वालाप्रसाद बी० ए० एल० एल बी० मन्त्री आर्य समाज द्वारा) | ३१) |
| २ | रायसाहब बाबू आनन्द स्वरूप जी बी० ए० वकील, प्रधान आर्य समाज | १५) |

| स० | नाम | धन |
|---|---|---|
| ३ | बाबू बृजेन्द्र स्वरूप जी वकील । | १०) |
| ४ | डाक्टर फ़क़ीरे राम जी मेस्टन रोड । | १०) |
| ५ | लाला गोपीनाथ छगामल जी व्यापारी । | १०)≡ |
| ६ | श्री मती मन्नो बीबी ( पत्नी लाला प्रभुदयाल जी ) अगरवाला कर्नैलगंज । | १०) |
| ७ | लाला दीवानचन्द जी एम० ए० प्रिन्सिपल डी० ए० वी० कालिज । | ५) |
| ८ | श्री राधाकृष्ण जी वकील । | ५) |

## हरदोई ।

| संख्या | नाम | धन |
|---|---|---|
| १ | श्री राय साहब लाला केदारनाथ जी रईस थमरुवा प्रधान आर्य समाज । | १५) |
| २ | म० फ़तेहचन्द जी सक्रेटरी डिस्ट्रिक्ट बोर्ड | १०) |
| ३ | म० मथुराप्रसाद जी बी० ए० हेड मास्टर गवर्नमेंट स्कूल | ५) |

## जौनपुर ।

| | | |
|---|---|---|
| १ | म० अशरफीलाल जी वकील प्रधान आर्य समाज | ५) |

| सं० | नाम | धन |
|---|---|---|
| २ | श्री शिवभजनलाल जी मुख्तार पुस्तकाध्यक्ष आर्य समाज। | ५) |
| ३ | म० प्रतापनारायन जी वकील | ५) |

| | | |
|---|---|---|
| १ | आर्य समाज फर्रुखाबाद | ३१।) |
| २ | श्री डाक्टर शिवदत्त जी पाँडे एल० एम० एस० सुरीर मथुरा। | ५) |

## राजपूताना मालवा।

### जोधपुर।

| नं० | नाम | धन |
|---|---|---|
| १ | राव राजा श्री तेजसिंह वर्मा जी (सीनियर) | ३०) |
| २ | राव राजा श्री रघुनाथ सिंह जी ठेकाना जीवन्द (सोमेश्वर)। | २०) |
| ३ | म० जैमिनि जी ठेकेदार प्रधान आर्य समाज | १०) |
| ४ | म० यमुनादास जी, कछवा आदर्श कम्पनी सोजतरोड | १०) |

| सं० | नाम | धन |
|---|---|---|
| ५ | म० गिरधारीलाल जैनारायण मोदी व्यापारी सोजतरोड । | १०) |
| ६ | म० जीवनराम रामदयाल जी व्यापारी सोजतरोड | १०) |
| ७ | ,, मोहनसिंह जी ठेकेदार ( प्रताप आदर्श ) बीकानेर । | १०) |
| ८ | आर्यसमाज वादी कुई । | १०) |

## अजमेर ।

| सं० | नाम | धन |
|---|---|---|
| १ | रायसाहब मिट्ठनलाल जी वकील प्रधान आर्य समाज । | १०) |
| २ | म० घिसूलाल जी एम० ए० वकील, मन्त्री आर्य-प्रतिनिधि सभा राजस्थान । | १०) |
| ३ | बा० गुलराजगोपाल जी इनजीनियर | १०) |
| ४ | श्री सूर्यकरण रामविलास शारदा जी बा० ए० वकील | १०) |
| ५ | ,, प्रभुदयाल जी एम० ए० वकील | १०) |
| ६ | ,, रामसहाय जी असिस्टेंट इन्जिनियर पी० | |

| सं० | नाम | धन |
|---|---|---|
| | ( राजा रामोराम की ड्योढी ) | २०) |
| १४ | ,, धातरक राजलिगम साहू जागीरदार मेडचल ( अतरावल्दा) मर्फ खास । | १५) |

## ११) देने वाले ।

१५ म० राजनेत सिंह जी अन्दरूननया पुल ।

१६ ,, रामन्ना पूल्लिया कुन्टैया जी व्यापारी रेजिडेन्सी बाजार ।

१७ श्रीमती सुमीरता बाई जी जागीरदारिनी दूध बावली ।

## १०) देने वाले ।

१८ ,, मनमोहन दास जी वकील सिकन्दराबाद,

१९ ,, म० देवीप्रसाद जी महाजन बेगम बाजार

२० ,, देवीदीन जी महाजन ( कोषा० आर्य स० ) शूप बाजार ।

२१ मि० जी० एन० वेलिङ्कर साहब प्रोफ़ेसर प्रधान ब्राह्मो समाज ।

२२ श्री गणेशमल रघुनाथमल जी बैंकर ।

२३ ,, चिराग वीरन्ना मुकद्दम ठेकेदार आवकारी ईसा मियाँ बाजार ।
२४ ,, डाक्टर बृजमोहन लाल साहब न्युलाइन ।
२५ राजा सोहनलाल जी रवी मु० अलीआबाद ।
२६ चिकोटी वीरन्ना ऐण्ड सन्स सिकन्दराबाद ।
२७ श्री वेंकटराव जैगरकल जी कमीशन एजन्ट रायचूर
२८ ,, नरोत्तम दास जी ठेकेदार सिकन्दराबाद ।

---

७) देने वाले ।

२९ म० किशनलाल जी महाजन रंगीली खिड़की ।

---

५) देने वाले ।

३० राय चुन्नीलाल जी वकील गुलज़ार हौज़ ।
३१ श्री सन्नप्पा दीवान जी वकील छोटा मेंहराज गंज ।
३२ पं० मनसाराम जी आर्य समाज ।
३३ श्री नारायण दास जी वैद्य बेगम बाज़ार ।
३४ मिस्टर जे० अलफ्रेड टामस ( बसरा एजेन्सी ) महबूब, मंजिल मकान नं० ९२२ रेजिडेन्सी बा०
३५ रामनारायण ( सत्यनारायण सूरजमल ) मिठाई की दूकान मच्छी कमान ।
३६ म० काशीनाथ राव वैद्य एम० ए० वकील ।

स्कूल झरिया। ५०)

४ ,, ठाकुर बीरन सिंह जी चेयरमैन म्युनिसिपलिटी लोहार डग्गा ( रांची ) १०)

## रांची।

५ म० नन्दकुमार जी वकील ५)

६ श्रीमान् आनरेबल श्याम कृष्ण सहाय जी बी० ए० बारिस्टर प्रधान आर्य समाज। ५)

७ म० दिगम्बर सहाय जी वकील। ५)

८ श्री, मान् राजा महेश्वर सिंह जी जमींदार ईचागढ़ ६)

## मानभूम।

९ राजा रणबहादुरसिंह जी रामनगर कतरास गढ़ ५)

१० श्री मोतीसिंह सूबेदारसिंह जी ,, ७)

११ आर्य समाज क्वेटा बलूचिस्तान ५०)

## रंगून

| सं० | नाम | धन |
| --- | --- | --- |
| १ | श्री सेठ नेवराम रामबकस जी मारवाड़ी | २१) |

मूगल स्ट्रीट । २१)
२ श्री कृष्णा स्वामी मूडल्यार खजान्ची मर्केन्टाइल बैङ्क (३० । ३९ स्ट्रीट) १५)
३ „ लव जी भगवान जी लाठी (शाह सिंह कम्पनी) लूइस स्ट्रीट । १०)
४ डाक्टर श्री निवासम कला वस्ती १९।१०९ स्ट्रीट ११)
५ डाक्टर गुरुदत्त मरीन जी जेनरल अस्पताल १०)
६ म० यदुवीर सिंह जी जमादार माहम, कम्पनी ७१।४८ स्ट्रीट १०)
७ म० विश्वेश्वर प्रसाद मथुरा वन पिनमेन हलहाबिया ।सूली पगोडारोड । १०)
८ श्री सुब्बा रायड इलमेन ठेकेदार चावल का मिल डावाग १५)
९ श्रीयुत मगनलाल प्राण जीवन जी (डा० पी० जी० मेहता साहब जौहरी की दूकान) ७)
१० म० गुरदास मल जी ओवरसियर ३७ स्ट्रीट ब्लाक १५)
११ म० पुरषोत्तम शर्मा जी व्यापारी फ्रेजर स्ट्रीट ५)
१२ म० कृष्ण कन्हैया सक्सेना जी असिस्टेंट इन्जीनियर ५)
१३ म० ज्ञानसिंह टेलर १२४ बाड़ारीरोड ५)
१४ सेठ सूरजमल घनश्यामदास जी मारवाड़ी ५)

१५ श्री लल्लू भाई डवे १२ वार स्ट्रीट ५)
१६ " सुन्दरमल लक्ष्मीनारायण इन्सन ५)
१७ डाक्टर माधोप्रसाद जी ६। ४५ स्ट्रीट ५)
१८ ,, पिल्ले सिविल सोर्जन इन्सेन ७)

# परिशिष्ट सँख्या ७

## शुद्धाशुद्ध पत्र।

इस पुस्तक मे अनेक अशुद्धिया रह गई हैं उन मे से कुछ अत्यन्त आवश्यकीय अशुद्धिया नीचे प्रकाशित की जाती हैं संस्कृत की अशुद्धियों को यहा नही सुधारा गया, आशा है व्यावरण जानने वाले सज्जन गण स्वय सुधार लेगे ।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १० | १८ | पहला | दूसरा |
| ३३ | ४ | का | को |
| १०६ | ४ | शत्रु शों | शत्रुओं |
| १२१ | | २२१ | १२१ |
| १३० | २ | ४०७ | ४०० |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १५६ | ६ | रूपा | रूपी |
| १६७ | १८ | होता | होना |
| १२७ | १० | वें १४ | १४ |
| २५१ | १ | साक्रुय | माहरुय |
| " | १० | भिन्तक | भिक्ष |
| २५५ | १४ | स्थारवता | स्थावरता |
| २६४ | — | २,१३ | २,१४ |
| २७४ | ६ | चाथा | तीसरा |
| " | ७ | तीसरा | दूसरा |
| " | ८ | तीसरा | दूसरा |
| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
| २७७ | १ | अथर्धात | अर्थात् |
| २८३ | ४ | चेतनाद | चेतनाद् |
| २८४ | ६ | पक्षियों | विपक्षियों |
| २९१ | २ | इन | ये |
| २९१ | १६ | निपेध न | निषेध |
| " | १७ | सका | समका |
| २९४ | ८ | मा | सारे |
| " | १२ | मिद्ध | में सिद्ध |
| २९९ | — | चीज | भूलो |
| " | १५ | दि | कि |

| पृ० | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३२० | १ | प्रश्न प्रजा चला वह रुकता है | प्रश्न—वह कहा चला जाता है ? |
| ३५१ | — | विज्ञानी | इनकारी |
| ,, | ४ | प्रकरणों | प्रकारो |
| ,, | ११ | भाग्य | भोग्य |
| ३६० | ५ | मनो गतोन्द्रि | मनोगतीन्द्रि |
| ३७४ | ३ | मसार | ससार में |
| ३७६ | १२ | वृक्ष | वृक्ष जड़ |
| ३८२ | १७ | से | बसे |
| ४१६ | ४ | मांसाहारी | घासाहारी |
| ४२३ | १४ | पता | पता न |
| ४२८ | १७ | १५ | १० |
| ४३५ | १५ | अन्ध | अन्य |
| ४४६ | १३ | झाड | झाड़ू |
| ४६५ | २० | डालें | डालें |



# मगल ग्रन्थमाला की हस्त-लिखित पुस्तके।

श्री स्वामी म गलानन्द जी पुरी ने अब तक निम्न पुस्तकें लिखी हैं, जो अभी तक अप्रकाशित हैं। इन पुस्तकों के प्रकाशन मे धन की काफ़ी आवश्यकता है, यदि कोई धर्मात्मा इन में से किसी पुस्तक को अपनी ओर से छपवाने का प्रबन्ध करेंगे तो उनका नाम सधन्यवाद चित्र सहित पुस्तक में दे दिया जायगा। पुस्तक-प्रकाशन में छोटी छोटी रक़में प्रदान करने वाले महाशय भी हमारे धन्यवाद के पात्र समझे जायगे और पुस्तक के प्रकाशित होने पर धन्यवाद सूची में उनका भी नाम दे दिया जायगा। स्वामी जी ने निम्न लिखित पुस्तकें यूरोपीय विद्वानो के कथनों के आधार पर लिखी हैं—

[ १ ] वैदिक धर्म का महत्व।
[ २ ] वेदों में एक ब्रह्म उपासना।
[ ३ ] हिन्दू सभ्यता और सदाचार
[ ४ ] भारत में ईसाई मत का पराजय
[ ५ ] वेद में विज्ञान।

[ ६ ] जगद्गुरु—भारत

[ ७ ] वाइस सो वर्ष पूर्व का भारत

[ ८ ] हिन्दू रेखागणित

[ ९ ] हिन्दू-भूगोल

निम्न लिखित पुस्तक स्वतन्त्र रूप से रची गई हैं —

[ १० ] मनुसार-संग्रह।

[ ११ ] सर्व स्मृतिसार।

[ १२ ] तुलसी सार संग्रह।

[ १३ ] विधवा ओं पर दया करो [ दिल दहलाने वाली पुस्तक ]

[ १४ ] हिन्दुओ ! मौतसे बचो !!

[ १५ ] अफरीका भ्रमण [ अफरीका का मनोरंजक वृत्तान्त, पुस्तक बड़ी है ]

अब तक स्वामी जी की ये पुस्तकें छप चुकी हैं। इन की पहिली आवृत्ति समाप्त हो चुकी है दूसरी आवृत्ति जल्द निकलने वाली है।

१ ब्राह्मण कौन है ? मू० )॥।

२ भगवद्गीता रत्नमाला मू० =)

४ वृक्ष में जीव है पुस्तक आप के हाथ ही में है। मू० २)

यहां उपर्युक्त पुस्तकों के गुणों के विवेचन की आवश्यकता नहीं है । पुस्तकों के नाम ही अपने गुणों को प्रकट करते हैं । आशा है उदार महानुभाव श्री स्वामी जी की पुस्तकों प्रकाशन में हमारा हाथ बटावेंगे ।

निवेदक

मैनेजर एल० एम० वर्मा ऐंड कम्पनी १३८ अतरसूया

प्रयाग ।